श्रीभारतधर्म्ममहामण्डलके

# सभ्यगण और मुखपत्र।

श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल प्रधान कार्य्यालय काशीसे एक हिन्दी भाषाका और दूसरा अंग्रेजी भाषाका, इस प्रकार दो मासिक पत्र प्रकाशित होते हैं एवं श्रीमहामण्डलके अन्यान्य भाषाओंमें मुखपत्र श्रीमहामण्डलके प्रान्तीय कार्य्यालयोंसे प्रकाशित होते हैं यथाः-कलकत्तेके कार्य्यालयसे बंगला भाषाका मुखपत्र, फ़िरोजपुर (पञ्जाब) के कार्य्यालयसे उर्दू भाषाका मुखपत्र और मेरठके कार्य्यालयसे हिन्दीभाषाका मुखपत्र।

श्रीमहामण्डलके पांच श्रेणीके सभ्य होते हैं, यथाः-स्वाधीन नरपति और प्रधान-प्रधान धर्म्माचार्य्यगण संरक्षक होते हैं। भारतवर्षके सब प्रान्तोंके बड़े बड़े ज़मींदार, सेठ, साहुकार आदि सामाजिक नेतागण उस उस प्रान्तके चुनावके द्वारा प्रतिनिधि सभ्य चुने जाते हैं। प्रत्येक प्रान्तके अध्यापक ब्राह्मणगणमेंसे उस उस प्रान्तीय मण्डलके द्वारा चुने जाकर धर्म्मव्यवस्थापक सभ्य बनाये जाते हैं। भारतवर्षके सब प्रान्तोंसे पांच प्रकारके सहायक सभ्य लिये जाते हैं, विद्यासम्बन्धी कार्य करनेवाले सहायक सभ्य, धर्म्म कार्य्य करनेवाले सहायक सभ्य, महामण्डल, प्रान्तीयमण्डल और शाखासभाओंको धनदान करनेवाले सहायकसभ्य, विद्यादान करने वाले विद्वान् ब्राह्मण सहायक सभ्य और धर्म्मप्रचार करनेवाले साधु संन्यासी सहायक सभ्य। पाँचवीं श्रेणीके सभ्य साधारण सभ्य होते हैं जो हिन्दुमात्र हो सकते हैं। हिन्दु-कुलकामिनीगण केवल प्रथम तीन श्रेणीकी सहायक-सभ्या और साधारण-सभ्या हो सकती हैं। इन सब प्रकारके सभ्यों और श्रीमहामण्डलके प्रान्तीय मण्डल, शाखा सभा और संयुक्त सभाओंको श्रीमहामण्डलका हिन्दी अथवा अंग्रेजी भाषाका मासिकपत्र विना मूल्य दिया जाता है। नियमितरूपसे नियत वार्षिक चन्दा २) दो रुपये देनेपर हिन्दू नर नारी साधारण सभ्य हो सकते हैं। साधारण सभ्योंको विना मूल्य मासिकपत्रिका के अतिरिक्त उनके उत्तराधिकारियोंको समाजहितकारी कोषके द्वारा विशेष लाभ मिलता है।

प्रधानाध्यक्ष, श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल, प्रधानकार्य्यालय। जगत्गंज, बनारस।

ॐ तत्सत् ।

# श्रीगुरुगीता

## भाषानुवाद और टिप्पणी एवं भूमिका सहित ।

श्रीभारतधर्ममहामण्डल के शास्त्रप्रकाश विभाग द्वारा
श्रीविश्वनाथ अन्नपूर्णादानभंडार
के लिये प्रकाशित ।

काशी

तृतीयावृत्ति ।

बी० एल्० पावगी द्वारा
हितचिन्तक प्रेस, रामघाट, बनारस सिटी
में मुद्रित ।

सन् १९२० ईस्वी ।



मूल्य ।) चार आना

## श्रीमहामण्डलके प्रधान पदधारिगण।

प्रधान सभापतिः—

श्रीमान् महाराजा बहादुर दरभंगा।

सभापति प्रतिनिधिसभाः—

श्रीमान् महाराजा बहादुर काश्मीर।

उपसभापति प्रतिनिधिसभाः—

श्रीमान् महाराजा बहादुर टीकमगढ़।

प्रधान मंत्री प्रतिनिधि सभाः—

श्रीमान् आनरेबल के. भी. रंगस्वामी आयङ्गर जमीन्दार श्रीरंगम्।

सभापति मन्त्रीसभाः—

श्रीमान् महाराजा बहादुर गिद्धौड़।

प्रधानाध्यक्षः—

श्रीमान् पण्डित रामचन्द्र नायक कालिया
जमीन्दार और आनरेरी मेजिष्ट्रेट बनारस।

---

अन्यान्य समाचार जाननेका पता—

जनरल सैक्रेटरी।

श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल, महामण्डलभवन,

जगत्गंज, बनारस।

---

## सूचना।

श्रीभारतधर्म्म महामण्डलसे सम्बन्धयुक्त आर्य्यमहिलाहितकारिणी महापरिषद्, आर्य्यमहिला पत्रिका, आर्य्यमहिला महाविद्यालय, उपदेशक महाविद्यालय, समाजहितकारी कोष, महामण्डल मेगज़ीन (अंग्रेजी), निगमागमचन्द्रिका, निगमागम बुक्डिपो, श्रीविश्वनाथ अन्नपूर्णा दानभण्डार, शास्त्रप्रकाशक विभाग, एरियन ब्यरो आदि विभागोंसे तथा श्रीभारतधर्म्म महामण्डलसे पत्र व्यवहार करनेका पताः—

श्रीभारतधर्म्म महामण्डल प्रधान कार्य्यालय,

महामण्डल भवन जगत्गंज, बनारस।

ओं तत्सत्

# श्रीगुरुगीता

## विज्ञापन।

श्रीभारतधर्म्ममहामण्डलके प्रधान कार्य्यालय काशीधामके शास्त्रप्रकाश विभाग द्वारा अब तक अप्रकाशित छः गीताओं का हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशन होकर हिन्दी साहित्य भण्डार और साथही साथ सनातनधर्म्म ग्रन्थभण्डारकी श्रीवृद्धि हुई है। इससे पहले श्रीसंन्यास गीता सब प्रकारके संन्यासी और साधुसम्प्रदायों के लिये, सौर्य्य सम्प्रदायके लिये श्रीसूर्य्यगीता, वैष्णवसम्प्रदायके लिये श्रीविष्णुगीता, शाक्तसम्प्रदायके लिये श्रीशक्तिगीता, गाणपत्य सम्प्रदायके लिये श्रीधीशगीता और शैवसम्प्रदायके लिये श्रीशम्भुगीता हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशित की गई है। अब यह श्रीगुरुगीता जैसी अब तक कभी प्रकाशित नहीं हुई थी हिन्दी अनुवाद सहित तृतीयवार प्रकाशित की जाती है।

सर्वव्यापक, सर्वजीवहितकारी और पृथिवी के सब धर्मों के पितारूप सनातन-धर्म में निर्गुण और सगुण उपासनारूप से प्रधान दो भेद हैं। यद्यपि लीलाविग्रह अर्थात् अवतार-उपासना, ऋषि देवता पितृ-उपासना और क्षुद्र तामसिक शक्तियों की उपासनारूप से सनातन धर्ममें सब अधिकारके उपासकवृन्दके लिये और भी कई उपासनाशैलियोंका विस्तारित वर्णन पाया जाता है; परन्तु लीलाविग्रह उपासना अर्थात् अवतार उपासना तो पञ्च सगुण उपासनाके अन्तर्गत ही है। श्रीविष्णुभगवान्, श्रीसूर्य्यभगवान्, श्रीभगवती देवी, श्रीगणेशभगवान् और श्रीसदा-शिव भगवान्, इन पञ्च सगुण उपास्य देवताओंमें सबके ही अवतारों का वर्णन शास्त्रोंमें पाया जाता है; क्योंकि सगुण उपासनाकी पूर्णताका लीलामय स्वरूप के विना उपासक अनुभव नहीं कर सकता। अस्तु, लीलाविग्रहकी उपासना सगुण उपासनाकी पूर्णता के लिये ही होती है तथा ऋषि देव पितृ-उपासना और अन्य क्षुद्र उपासनाका अधिकार सकाम राज्यसे ही सम्बन्ध रखता है।

निर्गुण उपासना में सर्व साधारणका अधिकार होही नहीं सकता। निर्गुण उपा-सना अरूप, भावातीत, वाक् मन और बुद्धिसे अगोचर आत्मस्वरूपकी उपासना है। निर्गुण उपासना केवल आत्मज्ञान-प्राप्त तत्त्वज्ञानी महापुरुषों तथा जीवन्मुक्त संन्या-सियोंके लिये ही उपयोगी समझी जासकती है और केवल सगुण उपासनाही सब श्रेणी के उत्तम उपासकवृन्दके लिये हितकारी समझकर पूज्यपाद महर्षियों ने उसके सिद्धान्तों का अधिक प्रचार शास्त्रों में किया है। सृष्टि के स्वाभाविक पञ्च तत्त्वों के अनुसार पञ्च विभागों पर संयम करके पञ्च उपासक सम्प्रदाय के भेद कल्पना करते हुए पूर्वाचार्यों ने पञ्च सगुण उपासनाप्रणाली प्रचलित की है। विष्णु उपासकके लिये वैष्णव सम्प्रदायप्रणाली, सूर्य्य उपासक के लिये सौर्यसम्प्रदाय प्रणाली, शक्ति उपासक के लिये शाक्त सम्प्रदाय प्रणाली, गणपति उपासक के लिये गाणपत्यसम्प्रदाय

प्रणाली और शिव उपासक के लिये शैवसम्प्रदाय प्रणाली उन्होंने विस्तारित रूप से नाना शास्त्रों में वर्णन की है। प्रत्येक उपासक सम्प्रदाय के उपयोगी अनेक आर्षसंहिताएं और अनेक तन्त्र ग्रन्थ आदि पाये जाते हैं, यहां तक कि प्रत्येक सम्प्रदाय के उपयोगी उपनिषद् भी प्राप्त होते हैं। उसी शैली के अनुसार प्रत्येक सम्प्रदायके उपासक के लिये अपने अपने सम्प्रदायके प्रत्येक पचाङ्ग ग्रन्थ हैं। अपने अपने सम्प्रदायके पंचाङ्ग ग्रन्थों में से अपने अपने सम्प्रदायका गीताग्रन्थ सबसे प्रधान माना गया है। विष्णुसम्प्रदायकी श्रीविष्णुगीता, सूर्य्य सम्प्रदायकी श्रीसूर्य्यगीता, देवीसम्प्रदाय की श्रीशक्तिगीता, गणपतिसम्प्रदायकी श्रीधीशगीता और शिवसम्प्रदायकी श्रीशम्भुगीता, ये पांचों ग्रन्थ अति अपूर्व उपनिषद् रूपी हैं। इन पांचों ग्रन्थरत्नोंका प्रकाशन अभी तक ठीक ठीक नहीं था। यद्यपि देवीगीता और गणेशगीता नाम से कुछ ग्रन्थ प्रकाशित भी हुए हैं तो वे असम्पूर्ण दशामें प्रकाशित हुए हैं। श्रीभारतधर्म्म महामण्डल के शास्त्रप्रकाश विभाग तथा अनुसन्धान विभाग द्वारा पांचों ग्रन्थरत्न अपने सम्पूर्ण आकार में प्राप्त हुए हैं। ये पाँचों गीताएँ वेदविज्ञान, सनातनधर्म के अपूर्व रहस्य, गभीर अध्यात्म तत्त्व और पूज्यपाद महर्षियों के ज्ञानगरिमाके सिद्धान्तों से परिपूर्ण हैं, इन पांचों के पाठ करने से पाठक बहुत कुछ ज्ञान लाभ कर सकते हैं। निर्गुण ब्रह्म तथा उसकी उपासना का रहस्य, सगुण उपासना का महत्त्व और विज्ञान, वेद के कर्मकाण्ड उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्ड का मर्म, सनातनधर्म के सब गभीर सिद्धान्तों का निर्णय, अध्यात्मतत्त्व अधिदैवतत्त्व और अधिभूततत्त्व, यहां तक कि वेदका सार सब कुछ इन पञ्च गीताओं में प्राप्त होता है। ज्ञानकाण्डका विघ्न जिस प्रकार अहङ्कार है, उपासनाकाण्ड का विघ्न जिस प्रकार साम्प्रदायिक विरोध है उसी प्रकार कर्म्मकाण्ड का विघ्न दम्भ है। कर्म्मकाण्डी इनका पाठ करनेसे अपने दम्भको भूलकर भक्त बन जाएंगे, उपासकगण अपने क्षुद्राशय और साम्प्रदायिकविरोधको भूलकर उदार और पराभक्तिके अधिकारी बन सकेंगे और तत्त्वज्ञानी के लिये तो ये पांचों ग्रन्थ उपनिषदों के सार रूप हैं। गृहस्थों के लिये ये पांच गीताएं परम मङ्गलकर और सन्यासियों के लिये अध्यात्मपथप्रदर्शक हैं। जिस प्रकार सन्न्यासगीता प्रधानतः सकल सम्प्रदायके साधुसन्यासियों के हितार्थ प्रकाशित की गई; उसी प्रकार यह श्रीगुरुगीता भी सकल प्रकारके साधकोंके हितार्थ प्रकाशित हुई है इसके द्वारा चारों आश्रमकोंके साधक वृन्द समानरूप से लाभ उठावेंगे।

श्रीभारतधर्म महामण्डलके शास्त्रप्रकाश विभागके अन्य ग्रन्थों के अनुसार इस ग्रन्थरत्नका सत्त्वाधिकार दीन-दरिद्रों के भरणपोषणार्थ श्रीविश्वनाथ अन्नपूर्णादान भण्डार को दिया गया है। इस ग्रन्थके इस संस्करणके छापनेका व्यय खैरीगढ़ राज्येश्वरी श्रीभारतधर्म्मलक्ष्मी महाराणी सुरथकुमारी देवी के. एच. ओ. बी. ई. महोदयाने प्रदान किया है। श्रीगुरु देव उनको नीरोग और दीर्घायु करें। विज्ञापनमिति ।

श्री काशी धाम<br>विजया दशमी<br>संवत् १९७७ विक्रमी } विवेकानन्द ।

श्रीगुरवे नमः ।

# श्रीगुरुगीता
## की
## विषयानुक्रमणिका ।

महादेवीकी जिज्ञासा ।

श्रीगुरवे नमः

# श्रीगुरुगीता

## भूमिका।

अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥
अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥

सनातन कालसे गुरुदीक्षाकी रीति इस पवित्र भूमिमें प्रचलित है। शास्त्रोंमें ऐसा कथित है कि जैसे पाषाणपर बीज बोनेसे बीज अंकुरित नहीं होता वैसे ही बिना गुरुदीक्षाके साधन करने से कदापि आध्यात्मिक उन्नति नहीं होसक्ती। थोड़ेसे ही विचार करनेसे शास्त्रोक्त इस महावाक्य का सिद्धान्त हो सक्ता है। जबसे शिशुमें ज्ञान अंकुरित होता है, उसके अनन्तर जैसे जैसे उसके ज्ञान की वृद्धि होती जाती है, वह वृद्धि औरों के उपदेश से ही होती है; अर्थात् जैसे जैसे उस शिशुको उसके माता पिता प्रतिपालक वा विद्यागुरुगण उपदेश द्वारा जैसी जैसी शिक्षा देते जाते हैं वैसे ही उस बालकमें ज्ञानकी स्फूर्त्ति होती जाती है। अब देखिये कि वे उपदेशकगण उस शिशु के शिक्षा गुरु हैं, क्योंकि उन उपदेशोंकी सहायताके बिना उस बालकको किसी प्रकारसे ज्ञानकी प्राप्ति नहीं होसक्ती थी। मन बुद्धि और इन्द्रिय आदि जबतक किसी प्रबल शक्ति से उत्तेजित, आकृष्ट वा चालित न किये जायँ तब तक ये कोई काम नहीं करसकते। अब जिस शक्ति द्वारा हम लोग उन्नतिकी ओर फिराये जाते हैं वही शक्ति हमारे गुरु हैं। चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्रादि जिस महाशक्ति के इङ्गितमात्रसे अपने

कार्यपर लगे रहते हैं, वही जगत्की महाशक्ति जगद्गुरु हैं। इन्हीं जगद्गुरुके जाननेके लिये जब जीवका मन व्याकुल होता है, उस व्याकुलताको दूर करके इस घोर मायामय अन्धकार-पूर्ण संसार-पथको जो तत्त्वज्ञानी महापुरुष उपदेशरूप दीपक द्वारा सुगम कर देते हैं वही दीक्षागुरु हैं। अब विचार द्वारा यह प्रतिपन्न हुआ कि बिना दूसरेके उपदेशके जीव कुछ भी ज्ञान लाभ नहीं कर सकता; चाहे सांसारिक ज्ञान हो, चाहे आध्यात्मिक ज्ञान हो, बिना गुरु-उपदेशके किसी प्रकारका ज्ञान लाभ नहीं होसकता।

शिक्षाके भेदसे शास्त्रमें दो प्रकारके गुरु लिखे हैं; अर्थात् शिक्षागुरु और दीक्षागुरु। माता, पिता, आचार्य्यादि जो कोई सांसारिक ज्ञानकी वृद्धि करनेमें सहायता करें वे शिक्षागुरु हैं; अर्थात् एक कीटसे लेकर समस्त ब्रह्माण्ड ही शिक्षागुरु होसकता है; परन्तु दीक्षागुरु वे ही होसकते हैं कि जिन्होंने जीवकी व्याकुलता देख कृपा कर आत्मोन्नति का पथ उसको दिखाया हो।

गुरुदीक्षा वर्णन करते समय आर्य्य-शास्त्रोंने आज्ञा दी है कि दीक्षासे पहिले श्रीगुरुदेव शिष्यकी न्यूनसे न्यून छः मास अथवा वर्ष काल पर्यन्त परीक्षा करलेवें और परस्परमें प्रीति तथा भक्ति होनेपर यदि गुरुदेव शिष्यको उपयुक्त समझें तो दीक्षा दान करें। और यह भी लिखा है कि शास्त्रविधिसे यदि शिष्यकी दीक्षा होगी तो अवश्य ही उस जिज्ञासुका कल्याण होगा इसमें सन्देह-मात्र नहीं; परन्तु शास्त्रोंने यह भी आज्ञा दी है कि श्री गुरुदेव की शक्ति का पार नहीं; वे यदि इच्छा करें तो चाहे जैसा अधिकारी हो, चाहे जैसा देश काल पात्र हो, चाहे शिष्यकी परीक्षा करें वा न करें, वे सब समयमें, सब देशमें दीक्षा द्वारा शिष्यका कल्याण करसकते हैं। ग्रन्थोक्त गुरु-लक्षण तथा शिष्य-लक्षणके पाठ करनेसे जिज्ञासुगणके हृदयमें प्रश्न उठसकता है कि यदिच परमज्ञानी श्रीगुरुदेव शिष्यके उन लक्षणोंके द्वारा शिष्यको पहिचान सके हैं परन्तु अल्पज्ञानी शिष्य कैसे सब समयमें एकाएक सद्गुरु को पहिचाननेमें समर्थ होसकता है। इस प्रकारके सन्देहोंके उत्तरमें यह कहा जासकता है कि यदिच शिष्य अल्पज्ञानी होता है तत्रच ज्ञानरूपी चैतन्य का प्रकाश सब जीवोंमें ही स्थित है, विशेषतः मनुष्य-

गणमें इस प्रकाशकी श्रेष्ठता बुद्धिरूपसे प्रकट है, इस कारणसे ही मनुष्य सब जीवोंमें श्रेष्ठ और अपने सत् असत् कर्म्मोंका दायित्व ( जिम्मेवारी ) रखनेवाला है; अर्थात् अनन्त प्राणियोंमें एकमात्र मनुष्ययोनिवाले ही अपने किये हुए सदसत्कर्म्मोंका फल पाया करते हैं; अन्य प्राणिगण प्रकृतिके अधीन होकर कार्य्य करते हैं इस कारण वे अपने किये हुए कर्म्मोंका फल नहीं पाते। मनुष्य अपनी बुद्धिके आधीन होकर कार्य्य करता है इस कारणसे वह अपने कियेहुए सत् अथवा असत् कर्म्मके बन्धनमें आ जाता है। यह बुद्धिकी स्वाधीनता सब प्रकारके मनुष्योंमें ही सब समयमें न्यूनाधिक रहती है, इस कारण शास्त्रने आज्ञा दी है कि जिज्ञासुको भी उचित है कि अपनी बुद्धिके अनुसार अन्योक्त लक्षणोंको मिलाकर गुरु का अन्वेषण करे।

जितने प्रकारके धर्म्म-सम्प्रदाय इस संसारमें देखनेमें आते हैं उन सबमें ही गुरुदीक्षाकी रीति अल्प अथवा अधिक रूपसे पाई जाती है। चाहे मुहम्मदीय धर्म्मके शरीअत, तरीक़त, मारफ़त और हक़ीक़त अधिकार हों, चाहे ईसाई धर्म्मके रोमन कैथलिक, ग्रीकचर्च अथवा प्रोटस्टन्ट सम्प्रदाय हों, चाहे जैनधर्म्मके श्वेताम्बरी और दिगम्बरी आदि मतान्तर हों, चाहे बौद्धधर्म्मके उत्तर और दक्षिण आम्नाय हों, सब धर्म्म-सम्प्रदायोंमें ही गुरुदीक्षा-ग्रहणकी रीति अल्प अथवा अधिकरूपेण प्रचलित है। सब धर्म्म-मार्ग एकवाक्य होकर गुरुदीक्षाग्रहण करने में आज्ञा करते हैं; परन्तु भेद इतना ही है कि अभ्रान्त वेद-प्रकाशित सनातन धर्म्ममें जिस प्रकारसे गुरुकी महिमा और आध्यात्मिक उन्नति करनेमें गुरु-दीक्षाकी आवश्यकताको विस्तृत और दृढ़ रूप से वर्णन किया गया है; उस प्रकार वैज्ञानिक भावपूर्ण वर्णन और कहीं देखनेमें नहीं आता। वेदका यही आशय है कि जीव अपने कर्म्मके अनुसार आवागमन चक्रमें सत् असत् फल भोग किया करता है, परन्तु कर्म्म स्वयं जड़ होने के कारण वे अपने आप फलकी उत्पत्ति नहीं करसक्ते; जगत्कर्त्ता, जगत्पिता, सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ही अपनी महाशक्ति द्वारा उन कर्म्मोंके अनुसार जीवको सत् असत् फल प्रदान किया करते हैं। यद्यपि, फलकी प्राप्तिमें निज कर्म्म ही

कारणरूप हैं, तत्रच ईश्वर-शक्तिके विना कर्म्म-समूह अपने फल उत्पन्न नहीं करसकते। इसी शैलीके अनुसार आध्यात्मिक उन्नति करते समय भी मनुष्यको ऐश्वरीय शक्तिकी सहायता लेनी पड़ेगी; परन्तु ईश्वर कुछ स्वयं मूर्त्तिमान् होकर जीवको फलदान नहीं किया करते, जिस प्रकार परोक्ष रीति पर जगत्पिता परमात्मा जगत्के सारे कार्य्य चलवा रहे हैं; उसी प्रकारकी रीति पर वे अपने जीवरूप अनन्त केन्द्रोंमेंसे किसी श्रेष्ठ पुरुषके केन्द्र-स्थित होकर गुरुरूपसे जिज्ञासुका कल्याण करके उसको निम्नतर आध्यत्मिक भूमिसे उच्चतर आध्यात्मिक भूमिमें पहुँचा दिया करते हैं। इस महाकार्य्यमें, इस जीव-हितकारी प्रधान कर्म्ममें, ईश्वर कारण भूमि और श्रीगुरुमूर्त्ति कार्य्य-भूमि हैं, इसमें सन्देहमात्र नहीं और इसी कारणसे गुरुदीक्षा और श्रीगुरुमाहात्म्यकी इतनी महिमा आर्य्यशास्त्रोंने गाई है।

यद्यिच गुरुदीक्षाकी रीति प्राचीन भारतमें बहुत ही प्रचलित थी, तत्रच अब भी इस पवित्र भूमिमें कहीं कहीं, गुरुदीक्षाकी यथार्थ रीति स्वल्परूपेण प्रचलित है; किन्तु विशेषतः यह रीति लुप्त ही होगई है और कहीं कहीं यह पवित्र रीति स्वार्थ-परतामें मिलकर कुरीतिमें परिणत होगई है। अधिकतर ऐसा ही देखनेमें आता है कि शिष्यमें गुरुभक्ति कुछ भी नहीं रही, गृहस्थोंमें जैसे नाई धोबी आदि गृहस्थ-सेवक हुआ करते हैं वैसे ही गुरु भी एक समझे जाते हैं; जब कभी गुरुवंशके कोई आ जाते हैं तब उनकी वर्त्तमान हीन अवस्थाके अनुसार यत्किञ्चित् कुछ देकर उनको विदा करदेते हैं और उनसे पुनः अपना कोई सम्बन्ध नहीं रखते अथवा उनको अपने घरमें रखकर उनसे गृहस्थ सेवकोंका कार्य्य लिया करते हैं। यद्यपि अधिक दोष इस समयमें शिष्योंका ही है क्योंकि वे न तो अपने आप आध्यात्मिक उन्नतिके लिये प्रयत्न करते हैं और न गुरुसेवाकी कुछ आवश्यकता समझते हैं; तत्रच इस समयके शिष्योंका ही केवल दोष नहीं कहा जासकता, गुरुगणने भी अपनी मर्यादाको त्याग कर दिया है और दीक्षा देना उदरपूर्त्ति करनेका एक व्यवसाय मान लिया है। कहीं कहीं यह स्वार्थपरता इतनी बढ़गई है कि प्रतिष्ठित गुरुवंशके निकट जब शिष्य-

गण दीक्षाके लिये एकत्रित होते हैं तो उन सबोंको पशुदलकी नाईं एकसङ्ग बिठाकर और सबोंको एक ही मन्त्र सुनाकर तथा उनसे अपना वात्सरिक 'कर' ठहराकर उनको विदा करदेते हैं। इसी प्रकारसे अविद्याके कारण गुरु और शिष्य उभय सम्प्रदायमें ही घोर कुरीति आज दिन इस पवित्र भूमिमें व्याप्त हो रही है।

इस कराल कालप्रभाव पर ही दृष्टि करके देवादिदेव महादेवजी ने श्रीपार्वतीजीसे कहा था कि—

गुरवो बहवः सन्ति शिष्यवित्तापहारकाः ।
दुर्लभस्सद्गुरुर्देवि ! शिष्यसन्तापहारकः ॥

हे देवि ! कलियुगमें शिष्यका धन हरणकरनेवाले गुरु बहुत होंगे परन्तु शिष्यके सन्तापहारी गुरु दुर्लभ होंगे। आर्यजातिकी अब वर्त्तमान अवस्था कुछ ही हो, परन्तु विचारवान् पुरुषोंका यह विश्वास है कि यदि शिष्य अपने आपको उपयुक्त करले और त्रिताप के नाश करनेकी इच्छा उसमें प्रबल हुई हो तो निःसन्देह उसको सद्गुरुके दर्शन होंगे। जब यह स्थिर सिद्धान्त है कि गुरु-उपदेशके मूलमें श्रीभगवान् हैं, तब गुरुदीक्षा द्वारा कल्याण प्राप्ति-के विषय में कोई सन्देह ही नहीं होसक्ता; परन्तु भेद इतना ही है कि शिष्य जैसा अधिकारी होगा उसी अधिकारका गुरु उपदेश उसको प्राप्त होगा। शिष्यमें जितना संसार-वैराग्य होगा और वह जिस आध्यात्मिक भूमिमें स्थित होगा, उतनीही उपकारिता गुरु-उपदेश द्वारा उस को प्राप्त होगी। यदि शिष्य अपने आपको पहले उपयोगी करके जिज्ञासु बने, पीछे सद्गुरु अन्वेषण करे तो ईश्वरभाव पूर्ण इस विस्तृत संसारमें उसको सद्गुरु के अवश्य दर्शन होंगे इसमें संशय कुछ भी नहीं है।

गुरुदीक्षाकी आवश्यकताके विषयमें वेद तथा वेदसम्मत दर्शन, उपवेद, स्मृति, पुराण और तन्त्र आदि सब शास्त्र ही एक-वाक्य होकर कहते हैं, सब श्रुति तथा महर्षि-वाक्योंका यही सिद्धा-न्त है कि गुरुदीक्षा विना आध्यात्मिक उन्नतिके इच्छुक जिज्ञासु-का कदापि कल्याण नहीं होसक्ता। जितने प्रकारके सम्प्रदाय सनातनधर्म्म समाजमें स्थित हैं वे सब ही प्रथम गुरुदीक्षा ग्रहण

करनेकी आवश्यकता मानते हैं; चाहे भक्ति-मार्ग हो, चाहे ज्ञान-मार्ग हो, चाहे कर्म्म-काण्डी हो, चाहे ज्ञान-काण्डी हो, सब सम्प्रदाय ही एकवाक्य होकर स्वीकार करते हैं कि प्रथम-गुरुदीक्षा ग्रहण करके तत्पश्चात् साधनमें प्रवृत्त होना उचित है। वैष्णव, सौर्य्य, शाक्त, गाणपत्य तथा शैव, सब उपासक सम्प्रदाय ही स्थिर निश्चय करके यही उपदेश देते हैं कि गुरुदीक्षा विना सब प्रकार का साधन विफल होता है। इसी प्रकार मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग, इन साधनचतुष्टयके सब आचार्यगण ही ने मुक्तकण्ठ होकर साधन वर्णन करते समय यही कहा है कि विना गुरुदीक्षाग्रहण, विना गुरुसेवा, विना गुरुसङ्ग, विना गुरु-आज्ञापालन और विना गुरुउपदेश-अनुसार साधन के कोई मुमुक्षु भी अपना कल्याण साधन नहीं करसका है। प्रथम गुरुसेवा, तत्पश्चात् गुरु कृपा प्राप्ति, तत्पश्चात् गुरुदीक्षाग्रहण, तत्पश्चात् साधन-अभ्यास, क्रमशः इसी शैली के अनुसार जिज्ञासु आध्यात्मिक भूमिमें अग्रसर होता हुआ परम कल्याणरूपी मुक्तिपदको प्राप्तकरलेता है। गुरु ही मुख्य हैं।

न गुरोरधिकं न गुरोरधिकं न गुरोरधिकं न गुरोरधिकम्।
शिवशासनतः शिवशासनतः शिवशासनतः शिवशासनतः॥

इति श्रीगुरुगीता भूमिका।

श्री तत्सत् ।

श्रीमद्गुरुचरणकमलेभ्यो नमः ॥



# श्रीगुरुगीता

## भाषानुवादटिप्पणीसहिता ।

ऋषय ऊचुः ।

गुह्याद्गुह्यतरा विद्या गुरुगीता विशेषतः ।
ब्रूहि नः सूत ! कृपया शृणुमस्त्वत्प्रसादतः ॥ १ ॥*

ऋषिगण बोले ।

हे सूत ! धर्म्म दुर्ज्ञेय है, विशेषतः गुरुगीता विद्या सब विद्याओं-से अतिदुर्ज्ञेय हैं, आपकी कृपासे हम उसको श्रवण करना चाहते हैं इस कारण उसका वर्णन कीजिये ॥ १ ॥

* तीर्थप्रधान नैमिषारण्य तीर्थमें महर्षिगण प्रायः ही एकत्रित होकर धर्म्म-जिज्ञासा, धर्म्म-विचार और जीवगणके हितार्थ धर्म्मप्रचार किया करते थे । इस प्रसङ्गसे गुरुगीताका भी प्रचार हुआ है । गुरु बिना किसी प्रकार के ज्ञानकी प्राप्ति नहीं होसक्ती, इस संसारमें श्रीगुरुदेवसे अधिक कोई भी नहीं है, इस कारण महर्षिगणने ऐसे सम्मानित और प्रशंसायुक्त वाक्य द्वारा सूतसे गुरुगीताविषयक प्रश्न किया है ।

सूत उवाच ।

गिरीन्द्रशिखरे रम्ये नानारत्नोपशोभिते ।
नानावृक्षलताकीर्णे नानापक्षिरवैर्युते ॥ २ ॥
सर्वर्त्तुकुसुमामोदमोदिते सुमनोहरे ।
शैत्यसौगन्ध्यमान्द्याढ्यमरुद्भिरुपवीजिते ॥ ३ ॥ *
अप्सरोगणसङ्गीतकलध्वनिनिनादिते ।

सूत बोले ।

कैलास पर्वतका शिखर अतिरमणीय स्थान है । वह स्थान नाना मणि रत्न आदियोंसे युक्त होकर अपूर्व शोभाको धारण करता है, बहुप्रकारके वृक्ष और लतासमूहसे वेष्टित है जिनमें अगणित विहङ्गमगण गान किया करते हैं । ग्रीष्म, वर्षा, शरद्, हेमन्त, शिशिर और वसन्त इन छःहों ऋतुओंमें जिस जिस प्रकार के उत्तम पुष्प खिला करते हैं वे सब ही इस मनोहर पर्वतमें सब समय प्रस्फुटित होकर मन-आनन्दकारी सुगन्धि विस्तार किया करते हैं । मन्द सुगन्ध और शीतल-गुणधारी वसन्त-पवन सदा प्रवाहित होकर व्यजनकारीका कार्य्य किया करता है ॥ २-३ ॥ ऐसी अपूर्व भूमिको पाकर अप्सरा और गन्धर्वगण सदा गान,

* महामाया उमाके पति प्रकृतिजयकारी सदाशिव के कैलाशलोकमें प्रकृतिमाता सदा पूर्णताको धारण करके उनकी सेवा करेंगी यह निश्चय ही है । जिन देवादिदेव महादेवने अपने तपःप्रभावसे त्रिलोकमुग्धकारी कामको सदा जय कर रक्खा है उनके लोकमें काम-सेवक ऋतुगण सदा आज्ञाकारी रहेंगे इसमें विचित्रता होही नहीं सक्ती । तरलतरङ्गिणी पतितपावनी गङ्गा सदा एक ही भावसे कैलाश पर्वतमें शिवके आनन्द-वर्द्धनार्थ बह रही हैं, इस कारण वहांकी वायु शीतल है, उस पवित्र सुरनदी के अपूर्व प्रभावसे उसके तट पर नाना प्रकार के स्वर्गीय कनक चम्पक पारिजात आदि और जल में कनकपद्म और रजतकुमुद आदि दिव्य पुष्प नित्य विकसित रहते हैं, इस कारण वहांकी वायु सुगन्धियुक्त है और उस देवनदीके दोनों तीर पर उनकी अद्भुत शक्तिके कारण नाना प्रकारके देवदारु तथा मन्दार, चन्दन, कल्पवृक्ष आदि रहनेके कारण उनके मध्यमें वायु बहती हुई स्वतःही मन्दगुणको धारण कर लेती है ।

स्थिरच्छायाद्रुमच्छायाच्छादिते स्निग्धमञ्जुले ॥ ४ ॥
मत्तकोकिलसंदोहसंघुष्टविपिनान्तरे ।
सर्वदा स्वगणैः सार्द्धमृतुराजनिषेविते ॥ ५ ॥
सिद्धचारणगन्धर्वगाणपत्यगणैर्वृते ।
तत्र मौनधरं देवं चराचरजगद्गुरुम् ॥ ६ ॥
सदाशिवं सदानन्दं करुणाऽमृतसागरम् ।
कर्पूरकुन्दधवलं शुद्धतत्त्वमयं विभुम् ॥ ७ ॥
दिगम्बरं दीननाथं योगीन्द्रं योगिवल्लभम् ।

---

वाद्य और नृत्यरूपी त्रिविद्यामें उन्मत्त रहते हैं और उस मधुर सङ्गीतकी ध्वनि प्रतिध्वनिसे वह पर्वत निनादित होता रहता है। उस स्थानकी वह स्वर्गीय वृक्ष-छाया सदा स्थिर भावसे रहती है अर्थात् छओं ऋतुओंके बदलसे वृक्ष-पत्रोंके बदल होनेपर जैसे और वृक्षोंमें छायाकी न्यूनता होजाती है वहां वैसा नहीं होता, इस कारण ऐसी स्थिर छाया-युक्त वृक्षोंकी छायासे वह स्थान सदा सुन्दर और शीतल होरहा है। ऐसे सुन्दर भावको देखकर वहां कोकिल सदा प्रमत्त होकर गुंजारता हुआ फिरा करता है। वहाँ सब समय में ऋतुओंका राजा वसन्त अपने अनुचरगणको साथ लेकर विराजमान रहता है और वहां सिद्ध, चारण, गन्धर्व, गाणपत्य आदि शिवसेवकगण सदा निवास किया करते हैं। वहां एक दिन आशुतोष नित्यानन्दमय चराचर विश्वके एकमात्र गुरु श्रीमहादेव मौनभावको धारण करके बैठे हुए हैं। वे करुणारूप अमृतके सागर, स्वर्ग-मर्त्य-पाताल इन तीनों लोकोंके अधीश्वर, शुद्ध आत्मज्ञानमय, दीनजनोंके पवित्रकर्त्ता, नित्य मङ्गलदाता, सब जीवोंमें समान दृष्टि रखनेवाले, योगिगणमें श्रेष्ठ और योगिगणके परमप्रिय प्रभु हैं। उनका शरीर कर्पूर, स्फटिक और कुन्दपुष्पके नाईं लावण्य-युक्त है, जिस पर भस्मसे भूषित होकर और भी शोभाको प्राप्त हुआ है, वे दिगम्बर अर्थात् वस्त्र आभरण रहित हैं, उनके

गङ्गाशीकरसंसिक्तजटामण्डलमण्डितम् ॥ ८ ॥
विभूतिभूषितं शान्तं व्यालमालं कपालिनम् ।
अन्धकारिं त्रिलोकेशं त्रिशूलवरधारकम् ॥ ९ ॥
आशुतोषं ज्ञानमयं कैवल्यफलदायकम् ।
निर्विकल्पं निरातङ्कं निर्विशेषं निरञ्जनम् ॥ १० ॥
सर्वेषां हितकर्त्तारं देवदेवं निरामयम् ।
कैलासशिखरासीनं पञ्चवक्त्रं सुभूषितम् ॥ ११ ॥
सर्वात्मनाविष्टचित्तं गिरिजामुखपङ्कजे ।
प्रणम्य परया भक्त्या कृताञ्जलिपुटा सती ॥ १२ ॥
प्रसन्नवदनं वीक्ष्य लोकानां हितकाम्यया ।
विनयाऽवनता देवी पार्वती शिवमब्रवीत् ॥ १३ ॥

श्रीमहादेव्युवाच ।

नमस्ते देवदेवेश ! सदाशिव ! जगद्गुरो ! ।
प्राणेश्वर ! महादेव ! गुरुगीतां वद प्रभो ! ॥ १४ ॥

---

मस्तक में जटाएँ लटपटाय रही हैं, जिनमें होकर गंगादेवी अपनी लहर विस्तार कररही हैं, उनके गलेमें सर्पकी माला शोभायमान है, मस्तक में अर्धचन्द्रकी ज्वाला झलक रही है, उनके हाथमें श्रेष्ठ त्रिशूल शोभा को प्राप्त होरहा है। उस समय जीवोंके मुक्तिदाता, निर्विकल्प, भयहारी, निरञ्जन, सबके हित करनेवाले, देवादिदेव, पञ्चानन कैलास पर्वत को शोभित करते हुए महामाया गिरजाके मुखकमलकी ओर प्रेम-वशीभूत और अनन्यचित्त होकर देखने लगे। तब विद्यारूपिणी उमादेवी परम भक्तियुक्त होकर जीवों के मङ्गलार्थ हाथ जोड़कर विनयके साथ हास्यवदन हो बोलीं॥ ४–१३॥

श्रीमहादेवी बोली।

हे देवदेवेश ! हे सदाशिव ! हे जगद्गुरो ! मैं आपको प्रणाम करती हूँ, हे प्राणेश्वर ! हे महादेव ! मुझको गुरुगीता सुनाइये। हे

केन मार्गेण भोः स्वामिन् ! देही ब्रह्ममयो भवेत् ।
त्वं कृपां कुरु मे देव ! नमामि चरणं तव ॥ १५ ॥

श्रीमहादेव उवाच ।

गुशब्दस्त्वन्धकारः स्याद्रुशब्दस्तन्निरोधकः ।
अन्धकारनिरोधित्वाद्गुरुरित्यभिधीयते ॥ १६ ॥
गुकारः प्रथमो वर्णो मायादिगुणभासकः ।
रुकारो द्वितीयो ब्रह्म मायाभ्रान्तिविमोचकः ॥ १७ ॥
गकारः सिद्धिदः प्रोक्तो रेफः पापस्य दाहकः ।
उकारः शम्भुरित्युक्तस्त्रितयाऽऽत्मा गुरुः स्मृतः ॥ १८ ॥*

स्वामिन् ! जीव कौन उपाय अवलम्बन करने से ब्रह्मपदको प्राप्त कर सक्ता है ? सो कृपा करके मुझसे कहिये । हे देव ! मैं तुम्हारे चरणों को वारम्वार नमस्कार करती हूँ ॥ १४-१५ ॥

श्रीमहादेव बोले ।

गु शब्दका अर्थ अन्धकार और रु शब्दका अर्थ तमका नाश करना है । इस कारण जो अज्ञानरूप अन्धकारको नाश करते हैं वेही गुरु शब्दवाच्य हैं ॥ १६ ॥ गुरु इस शब्दके प्रथम वर्ण गुसे माया आदि गुण प्रकाशित होता है और द्वितीय वर्ण रुसे ब्रह्ममें जो मायाका भ्रम है उसका नाश होता है; इस कारण गु शब्द सगुणको और रु शब्द निर्गुण अवस्थाको प्रतिपन्न करके गुरु शब्द बना है ॥ १७ ॥ गकारका अर्थ सिद्धिदाता, रकारका अर्थ पाप-हर्त्ता और उकारका अर्थ शिव है अर्थात् सिद्धिदाता शिव और पापहर्त्ता शिव ऐसा अर्थ ग-उ और र-उ बोधक गुरुशब्दसे समझना उचित है ॥ १८ ॥

* गुरु शब्दसे जगद्गुरु परमात्मा ईश्वरका ही बोध होता है; गुरु साक्षात् पर ब्रह्म हैं इसमें कोई सन्देह नहीं । सर्वव्यापक सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ही इस संसारके सृष्टि स्थिति और लयकर्त्ता हैं; वे ही जीव पर कृपालु होकर जीवकी बुद्धिमें अपनी शक्ति विस्तारित कर जीवको निम्न ज्ञान-भूमिसे उन्नत ज्ञान-भूमिमें पहुंचा दिया

श्रीमहादेव्युवाच ।

मायामोहितजीवानां जन्ममृत्युजरादितः ।
रक्षायै कः प्रभवति स्वामिन् ! संसारसागरे ॥ १९ ॥
त्वत्तो नाऽन्यो दयासिन्धो ! कश्चिच्छक्नोति वै प्रभो ! ।
दातुं प्रतिवचश्चाऽस्य लोकशोकविमोचनम् ॥ २० ॥
त्रितापतप्तजीवानां कल्याणार्थं मया प्रभो ! ।
विज्ञप्तिः सादरं प्रश्न उत्तरेणाऽनुगृह्यताम् ॥ २१ ॥

श्रीमहादेवी बोली ।

हे नाथ ! मायामोहित जीवको जन्म मृत्यु आदिसे बचानेके लिये इस संसारमें कौन समर्थ है ॥ १९ ॥ हे कृपामय ! आपके विना और कोई भी इस लोकशोकविमोचन प्रश्नका उत्तर देनेवाला नहीं है ॥ २० ॥ त्रितापतापित जीवोंके कल्याणार्थ मेरे इस सविनय प्रश्नका उत्तर देकर मुझे आनन्दित करें ॥ २१ ॥

करते हैं, वे दयामय ही गुरु-मूर्ति धारण कर शिष्यको निम्न भूमिसे उन्नत भूमिमें खेंचकर चढ़ा लेते हैं, तब ही लघुशक्ति जीव गुरुशक्ति द्वारा आकृष्ट होकर ज्ञानभूमिमें उन्नतपदको प्राप्त होजाता है। सर्वशक्तिमान् परमात्मा ही जीवको उसके किये हुए सत् असत् कर्म्मोंका फल दिया करते हैं; मायालिप्त जीव जो कुछ फल भोगता है वह मायाअतीत परमेश्वर का विधान किया हुआ ही भोगता है; परन्तु मायालिप्त होनेके कारण जीव ईश्वरके ऐसे कार्यको प्रत्यक्ष नहीं करसक्ता;वे भी जो कुछ करते हैं यथाव-वही करते हैं किन्तु परोक्ष करते हैं; उसी रीति के अनुसार जीव को सद्गति दान करते समय आपही अपने और किसी जीवरूप केन्द्रमें आविर्भूत होकर श्रीगुरुरूपसे जीव-का कल्याण किया करते हैं इस कारण श्रीगुरु ही मूर्त्तिमान् परब्रह्म है इस में सन्देह मात्र नहीं। वे पापहर्ता, सिद्धिदाता, मुक्तिकर्त्ता, दयामय, शिवरूप ईश्वर ही शरीरमें आविर्भूत होकर श्रीगुरुदेव रूपसे जीवके पापों का नाश करके दीक्षादान द्वारा उसको उन्नत ज्ञानभूमिमें पहुंचाकर उस बन्धनप्राप्त जीवको मुक्तिपदप्राप्तिका उपाय विधान करदेते हैं। श्रीगुरु देव ही साक्षात् ईश्वर और गुरुदीक्षा ही उनकी महाशक्ति है।

श्रीमहादेव उवाच।

संसाराऽपारपाथोधेः पारं गन्तुं महेश्वरि ! ।
श्रीगुरोश्चरणाऽम्भोजनौकैवैकाऽवलम्बनम् ॥ २२ ॥
सद्गुरो रूपमादाय जगत्यामहमेव हि ।
उद्धराम्यखिलाञ्जीवान्मृत्युसंसारसागरात् ॥ २३ ॥
यो गुरुः स शिवः साक्षाद्यः शिवः स गुरुर्मतः ।
गुरौ मयि न भेदोऽस्ति भेदस्तत्र निरर्थकः ॥ २४ ॥
गुरुर्ज्ञानप्रदो नित्यं परमाऽऽनन्दसागरे ।
उन्मज्जयति जीवान्स तांस्तथैव निमज्जयन् ॥ २५ ॥
गुरुस्त्रितापतप्तानां जीवानां रक्षिता क्षितौ ।
सच्चिदानन्दरूपं हि गुरुर्ब्रह्म न संशयः ॥ २६ ॥
यादृगस्तीह सम्बन्धो ब्रह्माण्डस्येश्वरेण वै ।
तथा क्रियाऽऽख्ययोगस्य सम्बन्धो गुरुणा सह ॥ २७ ॥
दीक्षाविधावीश्वरो वै कारणस्थलमुच्यते ।
गुरुः कार्य्यस्थलञ्चाऽतो गुरुर्ब्रह्म भणीयते ॥ २८ ॥

---

श्रीमहादेव बोले।

संसाररूप अपार पारावारसे पार करनेके लिये श्रीगुरुदेवके चरणकमलरूप नौकाही एकमात्र उपाय है॥२२॥मैं ही गुरुरूपसे दृश्यरूपमें प्रकट होकर जीवोंका उद्धार संसारपारावार से किया करता हूँ॥२३॥जो गुरु हैं वे साक्षात् शिव हैं और जो शिव हैं वे साक्षात् गुरु हैं, गुरुमें और मुझमें भेद नहीं है, इनमें भेद मानना अनुचित है॥२४॥ गुरु ज्ञानदाता हैं, गुरु परमानन्दपारावार में उन्मज्जन निमज्जन करानेवाले और गुरु त्रितापसे जीवको बचानेवाले हैं इसी कारण गुरु सच्चिदानन्दमय ब्रह्म हैं, इसमें सन्देह नहीं ॥ २५–२६ ॥ ईश्वरके साथ जैसा ब्रह्माण्डका सम्बन्ध है, उसी प्रकार गुरुके साथ क्रियायोगका सम्बन्ध है ॥ २७ ॥ दीक्षाविधिमें ईश्वर कारणस्थल और गुरु कार्यस्थल कहे गये हैं, इस कारण गुरु ब्रह्मरूप हैं ॥ २८ ॥

गुरौ मानुषबुद्धिन्तु मन्त्रे चाऽक्षरभावनाम्।
प्रतिमासु शिलाबुद्धिं कुर्व्वाणो नरकं व्रजेत्॥ २९॥
जन्महेतू हि पितरौ पूजनीयौ प्रयत्नतः।
गुरुर्विशेषतः पूज्यो धर्म्माऽधर्म्मप्रदर्शकः॥ ३०॥
गुरुः पिता गुरुर्माता गुरुर्देवो गुरुर्गतिः।
शिवे रुष्टे गुरुस्त्राता गुरौ रुष्टे न कश्चन॥ ३१॥

श्रीमहादेव्युवाच।

जगन्मङ्गलकृन्नाथ! विशेषेणोपदिश्यताम्।
लक्षणं सद्गुरोर्येन सम्यग्ज्ञातं भवेद्ध्रुवम्॥ ३२॥
आचार्य्यगुरुभेदोऽपि येन स्याद्विदितो मम।
श्रेष्ठत्वं वा तयोः केन लक्षणेनाऽनुमीयते॥ ३३॥

---

जो लोग गुरुके विषयमें मनुष्यबुद्धि और मन्त्रके विषयमें अक्षरबुद्धि और देवप्रतिमामें पाषाणबुद्धि रखते हैं वे नरकगामी होते हैं॥२९॥ माता और पिता जन्म देनेके कारण पूजनीय हैं किन्तु गुरु धर्म और अधर्म का ज्ञान करानेवाले हैं इस कारण उनका पूजन पितृगणसे भी अधिक यत्न करके करना उचित है॥ ३०॥ गुरु ही पिता हैं, गुरु ही माता हैं, गुरु ही देवता हैं, गुरु ही सद्गतिरूप हैं। परमेश्वरके रुष्ट होने पर तो गुरु बचानेवाले हैं परन्तु गुरुके अप्रसन्न होनेपर कोई भी त्राणदाता नहीं है॥ ३१॥

श्रीमहादेवी बोलीं।

हे नाथ! हे सर्व्वशक्तिमन्! हे सर्व्वज्ञ! आप जगत्के कल्याणार्थ मुझे ऐसे उपदेश दीजिये जिससे मैं श्रेष्ठ गुरुके लक्षण समझ सकूँ॥३२॥ और जिससे मैं यह भी समझ सकूँ कि गुरु और आचार्य्यमें भेद क्या है और श्रेष्ठ गुरु तथा श्रेष्ठ आचार्य्य किन लक्षणोंसे पहचाने जासकते हैं॥ ३३॥

श्रीमहादेव उवाच ।

सर्व्वशास्त्रपरो दक्षः सर्व्वशास्त्रार्थवित्सदा ।
सुवचाः सुन्दरः स्वंगः कुलीनः शुभदर्शनः ॥ ३४ ॥
जितेन्द्रियस्सत्यवादी ब्राह्मणश्शान्तमानसः ।
मातृपितृहिते युक्तः सर्व्वकर्म्मपरायणः ॥ ३५ ॥
आश्रमी देशवासी च गुरुरेवं विधीयते ।
आचार्य्यगुरुशब्दौ द्वौ क्वचित्पर्य्यायवाचकौ ॥ ३६ ॥
एवमर्थगतो भेदो भवत्यपि तयोः क्वचित् ।
उपनीय ददद्वेदमाचार्य्यः स उदाहृतः ॥ ३७ ॥
यः साधनप्रकर्षार्थं दीक्षयेत्स गुरुः स्मृतः ।
औपपत्तिकमंशन्तु धर्म्मशास्त्रस्य पण्डितः ॥ ३८ ॥

श्रीमहादेव बोले ।

सर्व्वशास्त्रोंमें पारङ्गत, चतुर, सम्पूर्ण शास्त्रोंके तत्ववेत्ता और मधुर वाक्य भाषण करनेवाले, सब अङ्गोंसे पूर्ण और सुन्दर, कुलीन अर्थात् सत्कुलोद्भव और दर्शन करनेमें मङ्गलमूर्त्ति हों ॥ ३४ ॥ इन्द्रियाँ जिनकी सब अपने वशीभूत हों, सर्व्वदा सत्यभाषण करनेवाले हों, ब्राह्मणवर्ण हों, शान्तमानस अर्थात् जिनका मन कभी चञ्चल नहीं होता हो, माता पिताको समान हित करनेवाले हों, सम्पूर्ण कर्म्मोंके अनुष्ठानशील हों ॥३५॥ गृहस्थ, वानप्रस्थ, ब्रह्मचर्य्य और संन्यास, इन आश्रमोंमें से किसी आश्रमके हों एवं भारतवर्ष-निवासी हों, इस प्रकारके सर्वगुणसम्पन्न महात्मा गुरु करने योग्य कहे गये हैं। आचार्य्य और गुरु ये दोनों कहीं कहीं पर्य्यायवाचक शब्द हैं ॥३६॥ तथा कार्य्य के वैलक्षण्यसे कभी कभी आचार्य्य और गुरु इनमें भेद भी है । उपनयन कराकर जो शिष्यको वेदका उपदेश करते हैं वे आचार्य्य हैं ॥३७॥ और आध्यात्मिक उन्नति के लिये जो शिष्य को दीक्षा देते हैं वे गुरु हैं । सम्पूर्ण

व्याचष्टे धर्म्ममिच्छूनां स आचार्य्यः प्रकीर्त्तितः ।
सर्व्वदर्शी तु यः साधुर्मुमुक्षूणां हिताय वै ॥ ३९ ॥
व्याख्याय धर्मशास्त्राणां क्रियासिद्धिप्रबोधकम् ।
उपासनाविधेः सम्यगीश्वरस्य परात्मनः ॥ ४० ॥
भेदान्प्रशास्ति धर्म्मज्ञः स गुरुः समुदाहृतः ।
सप्तानां ज्ञानभूमीनां शास्त्रोक्तानां विशेषतः ॥ ४१ ॥
प्रभेदान् यो विजानाति निगमस्याऽऽगमस्य च ।
ज्ञानस्य चाऽधिकारांस्त्रीन्भावत्रतात्पर्य्यलक्ष्यतः ॥ ४२ ॥
तन्त्रेषु च पुराणेषु भाषायास्त्रिविधां सृतिम् ।
सम्यग्भेदैर्विजानाति भाषातत्त्वविशारदः ॥ ४३ ॥
निपुणो लोकशिक्षायां श्रेष्ठाऽऽचार्य्यः स उच्यते ।
पञ्चतत्त्वविभेदज्ञः पञ्चभेदां विशेषतः ॥ ४४ ॥
सगुणोपासनां यस्तु सम्यग्जानाति कोविदः ।
चातुर्विध्येन विततां ब्रह्मणः समुपासनाम् ॥ ४५ ॥

---

वेद और शास्त्र आदि में सुपण्डित हों और उनका औपपत्तिक ज्ञान शिष्यको करावें वे आचार्य्य कहाते हैं । जो सर्व्वदर्शी साधु मुमुक्षुओंके हितार्थ वेदशास्त्रोक्त क्रियासिद्धांश और परमेश्वरकी उपासनाके भेदोंको यथाधिकार शिष्योंको बतलावें उनको गुरु कहते हैं । दर्शनशास्त्रोंकी सात भूमिके अनुसार जो वेद और शास्त्रके सकल भेदोंको जानते हों । अध्यात्म अधिदैव एवं अधिभूत नामक भावत्रयको भलीभांति समझते हों और तन्त्र एवं पुराणोंकी समाधिभाषा, लौकिकभाषा और परकीयभाषा, इनसे भलीभांति परिचित रहकर लोकशिक्षामें निपुण हों, वे ही श्रेष्ठ आचार्य्य कहे जाते हैं । पञ्चतत्त्वके अनुसार जो महापुरुष विष्णूपासना, सूर्य्योपासना, शक्त्युपासना, गणेशोपासना और शिवोपासनारूप पञ्च सगुण उपासनाके रहस्योंको पूर्ण समझते हों । और जो योगिराज मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग,

गम्भीरार्थां विजानीते बुधो निर्म्मलमानसः ।
सर्वकार्येषु निपुणो जीवन्मुक्तास्त्रितापहृत् ॥ ४६ ॥
करोति जीवकल्याणं गुरुः श्रेष्ठः स कथ्यते ॥ ४७ ॥

श्रीमहादेव्युवाच ।

सच्छिष्यलक्षणं नाथ ! मुमुक्षूणां त्रितापहृत् ! ।
गुरुभक्तस्य शिष्यस्य कर्त्तव्यञ्चाऽपि मे वद ॥४८॥
मुमुक्षुभिश्च शिष्यैः कैः शुभाऽऽचारैरवाप्यते ।
आत्मज्ञानं दयासिन्धो ! कृपया ब्रूहि तानपि ॥ ४९ ॥
येन ज्ञानेन लब्धेन शुभाऽऽचारान्वितैर्द्रुतम् ।
मुच्यते बन्धनान्नाथ ! शिष्यैः सद्गुरुसेवकैः ॥ ५० ॥

श्रीमहादेव उवाच ।

शिष्यः कुलीनः शुद्धाऽऽत्मा पुरुषार्थपरायणः ।
अधीतवेदः कुशलो दूरमुक्तमनोभवः ॥ ५१ ॥
हितैषी प्राणिनां नित्यमास्तिकस्त्यक्तवञ्चनः ।

---

राजयोग, इन चारोंके अनुसार चतुर्विध उपासनाको जानते हों ऐसे ज्ञानी, निर्म्मलमानस, सर्व्व-कार्य्यमें निपुण, त्रितापरहित, जीवोंका कल्याण करनेवाले जीवन्मुक्त महात्मा श्रेष्ठ गुरु कहलाते हैं ॥३८–४७॥

श्रीमहादेवी बोलीं ।

हे नाथ ! हे मुमुक्षुओंके त्रिताप दूर करनेवाले ! मुझे आप कृपा करके कहें कि श्रेष्ठ शिष्यका लक्षण क्या है और गुरुभक्त शिष्यका कर्त्तव्य क्या है और किन किन आचारोंके पालन करनेसे मुमुक्षु शिष्य आत्मज्ञान लाभ करके मुक्त हो सका है ॥४८—५०॥

श्रीमहादेव बोले ।

शिष्य कुलीन शुद्धात्मा और पुरुषार्थ परायण होना चाहिये। वह अधीतवेद हो, कुशल (चतुर) हो, कामी न हो, प्राणियों का

स्वधर्म्मनिरतो भक्त्या पितृमातृहिते स्थितः ॥ ५२ ॥
गुरुशुश्रूषणरतो वाङ्मनःकायकर्म्मभिः ।
शिष्यस्तु स गुणैर्युक्तो गुरुभक्तिरतः सदा ॥ ५३ ॥
धर्म्मकामादिसंयुक्तो गुरुमन्त्रपरायणः ।
सत्यबुद्धिर्गुरोर्मन्त्रे देवपूजनतत्परः ॥ ५४ ॥
गुरूपदिष्टमार्गे च सत्यबुद्धिरुदारधीः ।
अलुब्धः स्थिरगात्रश्च आज्ञाकारी जितेन्द्रियः ॥ ५५ ॥
एवंविधो भवेच्छिष्य इतरो दुःखकृद्गुरोः ।
शरीरमर्थं प्राणाँश्च गुरुभ्यो यः समर्पयन् ॥ ५६ ॥
गुरुभिः शिष्यते योगं स शिष्य इति कथ्यते ।
दीर्घदण्डवदानम्य सुमना गुरुसान्निधौ ॥ ५७ ॥
आत्मदाराऽऽदिकं सर्वं गुरवे च निवेदयेत् ।
आसनं शयनं वस्त्रं वाहनं भूषणाऽऽदिकम् ॥ ५८ ॥

---

हितेच्छु हो, आस्तिक हो, प्रवञ्चक न हो, स्वधर्म्मनिरत हो, भक्तिपूर्व्वक माता पिता के हित में स्थित हो, मन वचन और शरीर तथा कर्म्मों से गुरुसेवापरायण हो, गुणसम्पन्न हो, गुरुभक्त हो, धर्म्मादिसम्पन्न हो, गुरुदत्त मन्त्र के जपादि में प्रवृत्त हो, गुरुदत्त मन्त्र में श्रद्धालु हो, देवपूजापरायण हो, गुरूपदिष्टमार्ग में सत्यबुद्धि हो, उदार हो, लोभी न हो, शरीर जिसका चञ्चल न हो, गुरुका आज्ञाकारी हो, जितेन्द्रिय हो, इस प्रकार का शिष्य होना चाहिये। इससे विपरीत गुण का होने पर गुरुको दुःख देनेवाला वह होगा। शरीर अर्थ और प्राणों को गुरुके अर्पण करके गुरु से शिक्षा प्राप्त करता है इसी कारण शिष्य कहा जाता है। शिष्य को गुरु के सन्मुख दीर्घ दण्डाकार होकर प्रणाम करना उचित है और असंकुचित चित्त से अपनी आत्मा, स्त्री, पुत्र, कन्या आदि को गुरु के अर्पण करना उचित है। शिष्यसाधक होकर अर्थात् गुरुदीक्षा ग्रहण करके गुरु के प्रीत्यर्थ आसन, शय्या, वस्त्र, वाहन और भूषण आदि उनको अर्पण करे। गुरु का

साधकेन प्रदातव्यं गुरोः सन्तोषकारणात् ।
गुरुपादोदकं पेयं गुरोरुच्छिष्टभोजनम् ॥ ५९ ॥
गुरुमूर्त्तेः सदा ध्यानं गुरुस्तोत्रं सदा जपेत् ।
ऊर्द्ध्वं तिष्ठेद्गुरोरग्रे लब्धाऽनुज्ञो वसेत् पृथक् ॥ ६० ॥
निवीतवासा विनयी प्रह्वस्तिष्ठेद्गुरौ परम् ।
गुरौ तिष्ठति तिष्ठेच्चोपविष्टेऽनुज्ञया वसेत् ॥ ६१ ॥
सेवताऽङ्घ्री शयानस्य गच्छन्तश्चाऽप्यनुव्रजेत् ।
शरीरं चैव वाचं च बुद्धीन्द्रियमनांसि च ॥ ६२ ॥
नियम्य प्राञ्जलिस्तिष्ठेद्वीक्षमाणो गुरोर्मुखम् ।
नित्यमुद्रितपाणिः स्यात् साध्वाचारः सुसंयतः ॥ ६३ ॥
आस्यतामिति चोक्तः सन्नासीताऽभिमुखं गुरोः ।
हीनान्नवस्त्रवेशः स्यात् सर्वदा गुरुसन्निधौ ॥ ६४ ॥

---

चरणामृत पान, गुरु-उच्छिष्ट भोजन, सर्वदा गुरु-मूर्ति ध्यान और सदा गुरुस्तव पाठ करना शिष्य को उचित है गुरु के सन्मुख शिष्य-को खड़ा रहना उचित है; पश्चात् गुरु-आज्ञा ग्रहण करके पृथक् आसन पर बैठना युक्तियुक्त है; गुरु के सम्मुख शिष्य को अपना शरीर वस्त्र से आच्छादित कर विनयी और भययुक्त हो अवस्थान करना उचित है । गुरु के खड़े होने पर शिष्यको उसी क्षणमें खड़ा होना उचित है, पुनः गुरु के उपवेशन करने पर उनकी आज्ञा लेकर बैठना उचित है, गुरुके शयन करने पर शिष्य उनकी चरणसेवा करे और गुरुके गमन करने पर उनके पश्चात् गमन करना उचित है । शिष्य को उचित है कि वह अपने शरीर, वचन, बुद्धि, चक्षु आदि इन्द्रियगण और मनको संयम कर श्रीगुरुदेवके मुखारविन्दकी ओर देखता हुआ हाथ जोड़कर खड़ा रहे । शिष्यको उचित है कि वह सदाचारसम्पन्न होकर शरीर इन्द्रियादिको संयम करता हुआ हाथ जोड़कर सदा गुरुके सम्मुख खड़ा रहे और जब वे निज मुखसे कहें कि बैठो तब ही उपवेशन करे शिष्य जब गुरुके समीप जाय

उत्तिष्ठेत् प्रथमं चाऽस्य चरमं चैव संविशेत् ।
दुष्कृतं न गुरोर्ब्रूयात क्रुद्धं चैनं प्रसादयेत ॥ ६५ ॥
परिवादं न शृणुयादन्येषामपि कुर्वताम् ।
नीचं शय्यासनं चाऽस्य सर्व्वदा गुरुसन्निधौ ॥ ६६ ॥
गुरोस्तु चक्षुर्विषये न यथेष्टाऽऽसनो भवेत् ।
चापल्यं प्रमदागाथामहंकारं च वर्ज्जयेत् ॥ ६७ ॥
नाऽपृष्टो वचनं किंचिद्ब्रूयान्नाऽपि निषेधयेत् ।
गुरुमूर्तिं स्मरेन्नित्यं गुरुनाम सदा जपेत् ॥ ६८ ॥
गुरोराज्ञां प्रकुर्वीत गुरोरन्यं न भावयेत् ।
गुरुरूपे स्थितं ब्रह्म प्राप्यते तत्प्रसादतः ॥ ६९ ॥

तो गुरुसे हीन अन्न उसको भोजन करना उचित है और उनके पह-ननेके अपकृष्ट वस्त्र अलंकार आदि उसको धारण करना उचित है। शिष्यको गुरुसे पहले शय्या त्याग करना और गुरुसे पीछे शय्या पर शयनार्थ जाना उचित है। शिष्यको उचित है कि गुरुका कोई दुष्कार्य्य प्रकाश न करे, गुरुके कुपित होने पर उनको प्रसन्न करने की चेष्टा करे और अन्य पुरुष यदि गुरु-निन्दा करता हो तो उसको श्रवण न करे। शिष्य को उचित है कि गुरु के समीप में नीची शय्या पर शयन करे, नीचे आसन पर उपवेशन करे और उनके सम्मुख यथेष्टासन न हो; अर्थात् गुरुके सन्मुख हाथ पैर आदि फैलाय कर यथेच्छा से न बैठे शिष्य को गुरु के सन्मुख चपलता, नारी-सम्बन्धिकथन और अहंकार त्याग करना उचित है, गुरुको विना पूछे कोई बात करनी उचित नहीं है और गुरुके किसी कार्य्य को निषेध करना भी उचित नहीं है। सर्वदा गुरुमूर्त्तिध्यान, सर्वदा गुरु-नामजप और गुरु-आज्ञा पालन शिष्य को करना उचित है; और गुरुके सिवाय और किसी की चिन्ता करना अनुचित है। गुरु-मुखस्थित परब्रह्मतत्त्व गुरुप्रसाद से ही लाभ हुआ करता है, इसकारण अपने आश्रम विद्या और जातित्व-अभिमान और कीर्तिअभिमान आदि को त्याग करके गुरु-शरणागत होना ही उचित है; अर्थात् "मैं उच्च वंश का हूं, संसारमें

जात्याश्रमयशोविद्यावित्तगर्व्वं परित्यजेन् ।
गुरोराज्ञां प्रकुर्वीत गुरोरन्यं न भावयेत् ॥ ७० ॥
गुरुवक्त्रे स्थिता विद्या गुरुभक्त्याऽनुलभ्यते ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन गुरोराराधनं कुरु ॥ ७१ ॥
नोदाहरेदस्य नाम परोक्षमपि केवलम् ।
न च वाऽस्याऽनुकुर्व्वीत गतिभाषितचेष्टितम् ॥ ७२ ॥
गुरोर्यत्र परीवादो निन्दा वाऽपि प्रवर्त्तते ।
कर्णौ तत्र पिधातव्यौ गन्तव्यं वा ततोऽन्यतः ॥ ७३ ॥
परीवादाद् खरो भवेत् श्वा वै भवति निन्दकः ।
परिभोक्ता भवेत्क्रामिः कीटो भवति मत्सरी ॥ ७४ ॥
गुरोः शय्याऽसनं यानं पादुकोपानत्पीठकम् ।
स्नानोदकं तथा छायां कदापि न विलङ्घयेत् ॥ ७५ ॥

---

मेरी ऐसी कीर्ति है" इत्यादि अहंकारभावोंको त्याग करके सदा गुरुको ही आश्रय समझता रहे ॥ ५१-७० ॥ केवल गुरु-भक्ति द्वारा ही गुरुमुखस्थिता परमा विद्या; अर्थात् जिस विद्या द्वारा ब्रह्मपद लाभ होता है वह विद्या लाभ होसक्ती है, इस कारण पूर्ण यत्नके साथ गुरुदेव की आराधना करना उचित है ॥ ७१ ॥ गुरुके पीछे भी गुरुका अधूरा नाम अर्थात् उपाधिसे वर्जित नाम उच्चारण करना उत्तम शिष्यको कभी उचित नहीं है । गुरुदेवके चलने कहने और कार्य करने आदिका अनुकरण दिखाना उचित नहीं है ॥ ७२ ॥ जहाँ गुरुका प्रतिवाद अर्थात् साक्षात्में दोषवर्णन, निन्दा अर्थात् असाक्षात्में दोष वर्णन आदि अकीर्त्ति कथन हो वहां शिष्यको उचित है कि अपने हाथ द्वारा कानोंको बन्द करले अथवा वहांसे उठकर स्थानान्तरमें चलाजाय ॥ ७३ ॥ शिष्य यदि गुरु-वाक्य का प्रतिवाद करे तो वह परजन्ममें गर्दभ, यदि निन्दा करे तो कुक्कुर, यदि अन्यायरूपसे गुरु का धन भोग करे तो कृमि और यदि गुरुका स्वयं द्वेषी हो तो कीट होता है ॥ ७४ ॥ शिष्यको उचित है कि गुरु-शय्या, आसन, यान, काष्ठ-पादुका, पीढी, स्नानीयजल और छाया उलङ्घन

गुरोरग्रे पृथक् पूजामौद्धत्यं च विवर्जयेत् ।
दीक्षां व्याख्यां प्रभुत्वं च गुरोरग्रे परित्यजेत् ॥ ७६ ॥
ऋणदानं तथाऽऽदानं वस्तूनां क्रयविक्रयम् ।
न कुर्य्याद्गुरुणा सार्द्धं शिष्यो भूत्वा कदाचन ॥ ७७ ॥
पुत्रैश्च पूजितस्तातः शिष्यैश्च पूजितो गुरुः ।
आज्ञया कुरुते कर्म्म पुत्रः शिष्यश्च भृत्यवत् ॥ ७८ ॥
न प्रेरयेद्गुरुं तातं शिष्यः पुत्रश्च कर्म्मसु ।
गुरवे देवि ! पित्रे च नित्यं सर्वस्वमर्पयेत् ॥ ७९ ॥
स च शिष्यः स च ज्ञानी य आज्ञां पालयेद्गुरोः ।
न क्षेमं तस्य मूढस्य यो गुरोरवचस्करः ॥ ८० ॥
गुरोर्हितं प्रकर्त्तव्यं वाङ्मनःकायकर्म्मभिः ।
अहिताऽऽचरणाद्देवि ! विष्ठायां जायते कृमिः ॥ ८१ ॥
यथा खनन् खनित्रेण नरो वार्य्यधिगच्छति ।

---

न करे ॥ ७५ ॥ गुरुके सन्मुख गुरुके सिवाय और किसीकी पूजा, गुरुके सन्मुख धृष्टता प्रकाश, उपदेश देना, शास्त्र-व्याख्या करना और प्रभुत्व प्रकाश करना शिष्यको उचित नहीं है ॥ ७६ ॥ शिष्य होकर गुरुके साथ ऋणदान, ऋणग्रहण और द्रव्य-सम्बन्धीय क्रयविक्रय आदि कार्य्य करना उचित नहीं है ॥७७॥ पुत्रको पिताकी पूजा और शिष्यको गुरुकी पूजा करना उचित है। पुत्रको और शिष्यको उचित है कि वे भृत्य की नाईं उनकी आज्ञा पालन करें ॥७८॥ पुत्र पिताको और शिष्य गुरुको कभी किसी कार्य्यमें न नियुक्त करे। उचित है कि पुत्र पिताको और शिष्य गुरुको सर्वस्व समर्पण करदेवे ॥७९॥ जो मनुष्य विना विचार करते हुए गुरुकी आज्ञा पालन किया करता है वही यथार्थ में शिष्य है और वही यथार्थमें ज्ञानी है और जो गुरुवाक्यमें अश्रद्धा करता है उस मूढ़का कभी मङ्गल नहीं होता ॥ ८० ॥ हे देवी ! शिष्यको उचित है कि वाक्य, मन, शरीर और कर्म्म-द्वारा गुरुका हित अनुष्ठान करे, जो शिष्य गुरु-अहिताचारी होता है वह दूसरे जन्ममें विष्ठा-कीट होकर जन्म ग्रहण करता है ॥ ८१ ॥ जैसे कोई मनुष्य

तथा गुरुगतां विद्यां शुश्रूषुरधिगच्छति ॥ ८२ ॥
आसमाप्तेः शरीरस्य यस्तु शुश्रूषते गुरुम्।
स गच्छत्यञ्जसा विप्रो ब्रह्मणः सद्म शाश्वतम् ॥ ८३ ॥

श्रीमहादेव्युवाच।

हे विश्वात्मन्! महायोगिन्! दीनबन्धो! जगद्गुरो!।
त्रितापाद्रक्षितुं जीवान्नेतुं मुक्तेः पदं तथा ॥ ८४ ॥
योगमार्गप्रचारोऽत्र गुरुभिर्यः प्रकाशितः।
तल्लक्षणानि भेदांश्च कृपया वद मे प्रभो! ॥ ८५ ॥

श्रीमहादेव उवाच।

मन्त्रयोगो लयश्चैव राजयोगो हठस्तथा।
योगश्चतुर्विधः प्रोक्तो योगिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ ८६ ॥ *

खनित्र यन्त्र द्वारा मृत्तिका खनन करते करते जल प्राप्त कर लेता है वैसेही जो शिष्य गुरु-सेवामें रत रहता है वह गुरुकी सारी विद्या लाभ करनेमें समर्थ होजाता है ॥ ८२ ॥ जो ब्राह्मण मृत्यु समय-पर्य्यन्त श्रीगुरु-सेवामें अनुरक्त रहता है वह देहान्तरके पश्चात् ब्रह्मलोकमें गमन करता है इसमें कोई भी सन्देह नहीं ॥ ८३ ॥

श्रीमहादेवी बोली।

हे योगियोंके ईश्वर! हे विश्वके आत्मा! हे जगद्गुरो! जीव-को त्रितापसे बचाने और मुक्तिपदमें पहुँचानेके लिये आपने जो योगमार्गका प्रचार गुरुके द्वारा जगत्में प्रकाशित किया है उसके कितने भेद हैं और उनके लक्षण क्या हैं? सो वर्णन करके मुझे कृत-कृत्य कीजिये ॥ ८४-८५ ॥

श्रीमहादेव बोले।

तत्त्वदर्शी योगियों ने मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग, इस

* मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग, ये चार प्रकारकी पृथक् पृथक् साधनप्रणाली हैं। सब सम्प्रदायके उपासकोंके लिये ही सब साधन उपकारी हैं। केवल पृथक् पृथक् प्रकारके अधिकारीके लिये ये पृथक् पृथक् योग-साधन-मार्ग बताये

नामरूपात्मिका सृष्टिर्यस्मात्तदवलम्बनात् ।
बन्धनान्मुच्यमानोऽयं मुक्तिमाप्नोति साधकः ॥ ८७ ॥
तामेव भूमिमालम्ब्य स्खलनं यत्र जायते ।
उत्तिष्ठति जनस्सर्वोऽध्यक्षेणैतत्समीक्ष्यते ॥ ८८ ॥
नामरूपात्मकैर्भावैर्बध्यन्ते निखिला जनाः ।
अविद्याकलिताश्चैव तादृक्प्रकृतिवैभवात् ॥ ८९ ॥
आत्मनस्सूक्ष्मप्रकृतिम्प्रवृत्तिञ्चाऽनुसृत्य वै ।
नामरूपात्मनोश्शब्दभावयोरवलम्बनात् ॥ ९० ॥
यो योगः साध्यते सोऽयं मन्त्रयोगः प्रकीर्त्तितः ।
प्राणाऽपाननादबिन्दुजीवात्मपरमात्मनाम् ॥ ९१ ॥
मेलनाद्घटते यस्मात्तस्माद्वै घट उच्यते ।
आमकुम्भमिवाऽम्भःस्थं जीर्य्यमाणं सदा घटम् ॥ ९२ ॥
योगानलेन संदह्य घटशुद्धिं समाचरेत् ।

---

प्रकारसे चार प्रकारका योग वर्णन किया है ॥ ८६ ॥ सृष्टि नाम-रूपात्मक होनेके कारण नाम रूपके अवलम्बनसेही साधक सृष्टिके बन्धनसे अतीत होकर मुक्तिपद प्राप्त कर सक्ता है ॥ ८७ ॥ जहां मनुष्य गिरता है उसी भूमिके अवलम्बन से पुनः उठ सक्ता है ॥८८॥ नाम-रूपात्मक विषय जीवको बन्धन-युक्त करते हैं, नाम-रूपात्मक प्रकृति-वैभव जीवको अविद्यासे ग्रास करे रहते हैं ॥ ८६ ॥ सुतरां अपनी अपनी सूक्ष्म प्रकृति और प्रवृत्ति की गतिके अनुसार नाममय शब्द और भावमय रूपके अवलम्बनसे जो योगसाधन किया जाय उसको मन्त्रयोग कहते हैं । प्राण अपान, नाद बिन्दु और जीवात्मा परमात्माके संयोगसे बनता है इस कारण उसे घट कहते हैं । जलमें स्थित कच्चे घड़ेके समान नाश होते हुए घटको सदा योगरूपी अग्निसे पकाकर घटशुद्धि करनी चाहिये । घटका योगके साथ

---

गये हैं । श्रेष्ठ गुरुगण इन चारों प्रकारके योगसाधनके रहस्यको जानते हैं और जैसा शिष्य अधिकारी होता है वैसा-ही उपदेश दिया करते हैं ।

घटयोगसमायोगाद्धठयोगः प्रकीर्त्तितः ॥ ९३ ॥
मन्त्राद्धठेन सम्पाद्यो योगोऽयमिति वा प्रिये!।
हठयोग इति प्रोक्तो हठाज्जीवशुभप्रदः ॥ ९४ ॥
हठयोगेन प्रथमं जीर्य्यमाणामिमां तनुम्।
द्रढ़यन्सूक्ष्मदेहं वै कुर्य्याद्योगयुजं पुनः ॥ ९५ ॥
स्थूलः सूक्ष्मस्य देहो वै परिणामान्तरं यतः।
कादिवर्णान्समभ्यस्य शास्त्रज्ञानं यथाक्रमम् ॥ ९६ ॥
यथोपलभ्यते तद्वत्स्थूलदेहस्य साधनैः।
योगेन मनसो योगो हठयोगः प्रकीर्त्तितः ॥ ९७ ॥
ब्रह्माण्डपिण्डे सदृशे ब्रह्मप्रकृतिसम्भवात्।
समष्टिव्यष्टिसम्बन्धादेकसम्बन्धगुम्फिते ॥ ९८ ॥
ऋषिदेवाश्च पितरो नित्यं प्रकृतिपूरुषौ।
तिष्ठन्ति पिण्डे ब्रह्माण्डे ग्रहनक्षत्रराशयः ॥ ९९ ॥
पिण्डज्ञानेन ब्रह्माण्डज्ञानं भवति निश्चितम्।
गुरूपदेशतः पिण्डज्ञानमाप्त्वा यथायथम् ॥ १०० ॥

सम्बन्ध होनेसे हठयोग कहा जाता है अथवा मन्त्रयोगकी अपेक्षा यह योग हठसे सम्पादन किया जाता है इसी कारण हे प्रिये! इसको हठयोग कहते हैं। यह शीघ्र जीव-कल्याणकारी है ॥ ९०–९४ ॥ नाश होनेवाले इस शरीरको पहले हठयोगसे दृढ करके फिर सूक्ष्म शरीरको योगयुक्त करे ॥ ९५ ॥ स्थूल शरीर सूक्ष्म शरीरका परिणाममात्र है। जैसे कादि वर्णोंका अभ्यास करके यथाक्रम शास्त्रज्ञान प्राप्त होता है उसी प्रकार स्थूलदेह के साधनोंसे सूक्ष्म शरीरका जो योगसाधन है वही हठयोग है ॥ ९६–९७ ॥ ब्रह्मशक्ति प्रकृतिसे उत्पन्न होनेके कारण ब्रह्माण्ड और पिण्ड समान हैं और समष्टि व्यष्टि सम्बन्धमें गुम्फित हैं ॥ ९८ ॥ ब्रह्माण्डकी तरह पिण्डमें भी ऋषि, देवता, पितर्, प्रकृति, पुरुष, ग्रह, नक्षत्रादि सब नित्य स्थित हैं ॥ ९९ ॥ पिण्डके ज्ञानसे ब्रह्माण्डका ज्ञान अवश्यही हो जाता है।

ततो निपुणया युक्त्या पुरुषे प्रकृतेर्लयः ।
लययोगाऽभिधेयः स्यात् कृतः शुद्धैर्महर्षिभिः ॥ १०१ ॥
भवन्ति मन्त्रयोगस्य षोड़शाङ्गानि निश्चितम् ।
यथा सुधांशोर्जायन्ते कलाः षोड़श शोभनाः ॥ १०२ ॥
भक्तिः शुद्धिश्चाऽऽसनञ्च पञ्चाङ्गस्याऽपि सेवनम् ।
आचारधारणे दिव्यदेशसेवनमित्यपि ॥ १०३ ॥
प्राणक्रिया तथा मुद्रा तर्पणं हवनं बलिः ।
यागो जपस्तथा ध्यानं समाधिश्चेति षोड़श ॥ १०४ ॥
षट्कर्माऽऽसनमुद्राः प्रत्याहारः प्राणसंयमश्चैव ।
ध्यानसमाधी सप्तैवाङ्गानि स्युर्हठस्य योगस्य ॥ १०५ ॥
अङ्गानि लययोगस्य नवैवेति बुधा विदुः ।
यमश्च नियमश्चैव स्थूलसूक्ष्मक्रिये तथा ॥ १०६ ॥
प्रत्याहारो धारणा च ध्यानञ्चापि लयक्रिया ।
समाधिश्च नवाङ्गानि लययोगस्य निश्चितम् ॥ १०७ ॥
ध्यानं वै मन्त्रयोगस्याऽध्यात्मभावाद्विनिर्गतम् ।
परानन्दमये भावेऽतीन्द्रिये च विलक्षणे ॥ १०८ ॥

गुरूपदेशसे पिण्डज्ञानको यथावत् प्राप्त करके तब सुकौशल पूर्ण युक्तिसे पुरुषमें प्रकृतिका जो लय करता है उसको लययोग महर्षि लोग कहते हैं ॥ १००-१०१ ॥ मन्त्रयोग सोलह अङ्गोंसे सुशोभित है, जैसे चन्द्रमा सोलह कलाओंसे सुशोभित है ॥ १०२ ॥ भक्ति, शुद्धि, आसन, पञ्चाङ्गसेवन, आचार, धारणा, दिव्यदेशसेवन, प्राणक्रिया, मुद्रा, तर्पण, हवन, बलि, याग, जप, ध्यान और समाधि, मन्त्रयोगके ये षोडश अङ्ग हैं ॥ १०३-१०४ ॥ षट्कर्म, आसन, मुद्रा, प्रत्याहार, प्राणायाम, ध्यान और समाधि, ये सात हठयोगके अङ्ग हैं ॥ १०५ ॥ यम, नियम, स्थूलक्रिया, सूक्ष्मक्रिया, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, लयक्रिया और समाधि, ये नव लययोगके अङ्ग हैं ॥ १०६-१०७ ॥ अध्यात्मभावसे ही मन्त्रयोगके ध्यानोंका आविर्भाव हुआ है । गम्भीर,

भ्रमद्भिः साधकश्रेयोवाञ्छद्भिर्योगवित्तमैः।
उपासनां पञ्चविधां ज्ञात्वा साधकयोग्यताम् ॥ १०९ ॥
मन्त्रध्यानं हि कथितमध्यात्मस्याऽनुसारतः।
वेदतन्त्रपुराणेषु मन्त्रशास्त्रप्रवर्त्तकैः ॥ ११० ॥
वर्णितं श्रेयइच्छद्भिर्मन्त्रयोगपरस्य वै।
ध्यानानां वै बहुत्वेऽपि तत्प्रोक्तं पञ्चधैव हि ॥ १११ ॥
तेषां भावमयत्वेन समाधिरधिगम्यते।
मन्त्रयोगो हठश्चैव लययोगः पृथक् पृथक् ॥ ११२ ॥
स्थूलं ज्योतिस्तथा विन्दु ध्यानं तु त्रिविधं विदुः।
स्थूलं मूर्त्तिमयं प्रोक्तं ज्योतिस्तेजोमयं भवेत् ॥ ११३ ॥
विन्दुं विन्दुमयं ब्रह्म कुण्डली परदेवता।
सृष्टिस्थितिविनाशानां हेतुता मनासि स्थिता ॥ ११४ ॥
तत्साहाय्यात्साध्यते यो राजयोग इति स्मृतः।
मन्त्रे हठे लये चैव सिद्धिमासाद्य यत्नतः ॥ ११५ ॥

---

अतीन्द्रिय, नाना वैचित्र्यपूर्ण और परमानन्दमय भावराज्यमें भ्रमण करते हुए पञ्चोपासना के अधिकारानुसार विभिन्न साधकोंके लिये विभिन्न प्रकार अध्यात्मभावपुञ्जके आदर्शपर मन्त्रयोग-ध्यान विधिबद्ध हुए हैं। आत्मतत्त्ववेत्ता महर्षियोंने मन्त्रयोगियोंके कल्याणार्थ वेद पुराण और तन्त्रोंमें अनेक रूपोंका वर्णन किया है। वे सब ध्यान बहु होने पर भी पञ्चोपासनाके अनुसार पञ्च श्रेणी में विभक्त हैं। सब ध्यान ही अभ्रान्त भावमय होने के कारण समाधि देनेवाले हैं। मन्त्रयोग, हठयोग और लययोग, इनका पृथक् पृथक् क्रमशः स्थूलध्यान, ज्योतिर्ध्यान और विन्दुध्यान है। स्थूलध्यान मूर्त्तिमय है, ज्योतिर्ध्यान तेजोमय है और विन्दुध्यान विन्दुमय ब्रह्म है। यहां कुलकुण्डलिनी परदेवता है। सृष्टि स्थिति और लयका कारण मनमें स्थित है उस मनकी सहायतासे जो योगसाधन किया जाय वह राजयोग कहाता है। मन्त्रयोग, हठयोग और लययोग इनमेंसे किसी

पूर्णोऽधिकारमाप्नोति राजयोगपरो नरः ।
समाधिर्मन्त्रयोगस्य महाभाव इतीरितः ॥ ११६ ॥
हठस्य च महाबोधः समाधिस्तेन सिध्यति ।
प्रशस्तो लययोगस्य समाधिर्हि महालयः ॥ ११७ ॥
विचारबुद्धेः प्रधान्यं राजयोगस्य साधने ।
ब्रह्मध्यानं हि तद्ध्यानं समाधिर्निर्विकल्पकः ॥ ११८ ॥
तेनोपलब्धसिद्धिर्हि जीवन्मुक्तः प्रकथ्यते ।
उपलब्धमहाभावा महाबोधाऽन्विताश्च वा ॥ ११९ ॥
महालयं प्रपन्नाश्च तत्त्वज्ञानाऽवलम्बतः ।
योगिनो राजयोगस्य भूमिमासादयन्ति ते ॥ १२० ॥
योगसाधनमूर्द्धन्यो राजयोगोऽभिधीयते ॥ १२१ ॥

श्रीमहादेव्युवाच ।

योगेश ! जगदाधार ! कतिधोपासना च के ।
तद्विधेर्भगवन् ! भेदा मुक्तिमार्गप्रदर्शिनः ॥ १२२ ॥

---

में भी यत्नपूर्वक सिद्धि ( पूर्णता ) प्राप्त करके राजयोग साधन करने वाला मनुष्य पूर्णाधिकारको प्राप्त होता है। मन्त्रयोग की समाधि महाभाव, हठयोगकी महाबोध और लययोगकी समाधि महालय नामसे अभिहित होती है ॥ १०८-११७ ॥ राजयोगके साधन में विचारबुद्धिकी प्रधानता है और उसका ध्यान ब्रह्मध्यान कहाता है और निर्विकल्प समाधि उसकी समाधि है। उस समाधिको प्राप्त होकर योगी जीवन्मुक्त कहाता है। महाभावको प्राप्त मन्त्रयोगी, महाबोधको प्राप्त हठयोगी, महालयको प्राप्त लययोगी, ये सब ही तत्त्वज्ञानके अवलम्बनसे राजयोगकी भूमिको प्राप्त होते हैं। योग-साधनोंमें जो परम प्रधान है वह राजयोग नामसे अभिहित होता है ॥ ११८-१२१ ॥

श्रीमहादेवी बोली ।

हे योगेश्वर ! जगदात्मन् ! उपासना कितने प्रकारकी होती है

तस्याः के दिव्यदेशाश्च दिव्यभावेन भास्वराः।
तत्सर्व्वं कृपया नाथ! वदस्व वदतां वर! ॥ १२३ ॥

श्रीमहादेव उवाच।

सगुणो निर्गुणश्चाऽपि द्विविधो भेद ईर्य्यते।
उपासनाविधेर्देवि! सगुणोऽपि द्विधा मतः ॥ १२४ ॥
सकामोपासनायाश्च भेदा यद्यपि नैकशः।
परन्त्वनन्यभक्तानां जनानां मुक्तिमिच्छताम् ॥ १२५ ॥
भेदत्रितयमेवैतद्रहस्यं देवि! गोपितम्।
वक्ष्ये गुप्तरहस्यं तद्भवतीं भाग्यशालिनीम् ॥ १२६ ॥
समाहितेन शान्तेन स्वान्तेनैवाऽवधार्य्यताम्।
पञ्चानामपि देवानां ब्रह्मणो निर्गुणस्य च ॥ १२७ ॥
लीलाविग्रहरूपाणाञ्चेत्युपास्तिस्त्रिधा मता।
विष्णुः सूर्य्यश्चशक्तिश्च गणाधीशश्च शङ्करः ॥ १२८ ॥
पञ्चोपास्याः सदा देवि! सगुणोपासनाविधौ।
एते पञ्च महेशानि! सगुणो भेद ईरितः ॥ १२९ ॥

मुक्ति-पथ-प्रदर्शक उपासनाविधिके भेद क्या क्या हैं और उपासनाके दिव्यदेश क्या क्या हैं सो वर्णन करके मुझे सफल-मनोरथ कीजिये ॥ १२२-१२३ ॥

श्री महादेव बोले।

उपासनाके दो भेद हैं। यथा-निर्गुण उपासना और सगुण उपासना। सगुण उपासना दो प्रकारकी है ॥ १२४ ॥ यद्यपि सकाम उपासना के और भी अनेक भेद हैं परन्तु मुक्तिकी इच्छा रखनेवाले अनन्य भक्तके लिये केवल ये तीन ही भेद हैं। यह तुमसे मैं गुप्त रहस्य कह रहा हूँ। सावधान होकर सुनो। निर्गुण उपासना, सगुण पञ्चोपासना और लीला-विग्रह-उपासना, इस प्रकारसे तीन भेद माने गये हैं। शिव, गणेश, शक्ति, सूर्य्य और विष्णु, ये पञ्च उपास्य सगुण रूप पञ्च सगुणोपासनाके माने गये हैं। ये पाँचों

सच्चिदानन्दरूपस्य ब्रह्मणो नाऽत्र संशयः।
निर्गुणोऽपि निराकारो व्यापकः स परात्परः॥ १३०॥
साधकानां हि कल्याणं विधातुं वसुधातले।
बिभर्त्ति सगुणं रूपं त्वत्साहाय्यात्पतिव्रते!॥ १३१॥
यथा गवां शरीरेषु व्याप्तं दुग्धं रसात्मकम्।
परं पयोधरादेव केवलं क्षरते ध्रुवम्॥ १३२॥
तथैव सर्व्वव्याप्तोऽपि देवो व्यापकभावतः।
दिव्यषोड़शदेशेषु पूज्यते परमेश्वरः॥ १३३॥
वह्न्यम्बुलिङ्गकुड्यानि स्थण्डिलं पटमण्डले।
विशिखं नित्ययन्त्रञ्च भावयन्त्रञ्च विग्रहः॥ १३४॥
पीठश्चाऽपि विभूतिश्च हृन्मूर्द्धाऽपि महेश्वरि!।
एते षोड़श दिव्याश्च देशाः प्रोक्ता मयाऽनघे!॥ १३५॥
यद्यच्छरीरमाश्रित्य भगवान्सर्वशक्तिमान्।

सच्चिदानन्दमय ब्रह्मकेही सगुण भेद हैं यह निस्सन्देह है। परमात्मा निराकार निर्गुण और व्यापक होने पर भी साधकके कल्याणार्थ तुम्हारी सहायतासे सगुणरूप धारण किया करते हैं॥ १२५-१३१॥ जिस प्रकार गायके सब शरीरमें रसरूपसे दुग्ध व्याप्त है परन्तु केवल स्तनके द्वारा ही वह निःसरण होता है; उसी प्रकार परमात्मा सर्वव्यापक होने परभी सोलह दिव्य देशोंमें पूजे जाते हैं॥१३२-१३३॥ वह्नि, अम्बु, लिङ्ग, स्थण्डिल, कुड्य, पट, मण्डल, विशिख, नित्ययन्त्र, भावयन्त्र, पीठ, विग्रह, विभूति, नाभि, हृदय और मूर्द्धा, ये सोलह दिव्य देश कहाते हैं। इन सोलह दिव्य देशोंमें जैसा गुरूपदेश हो साधक परमात्माकी पूजा करके मुक्तिपद लाभ करता है॥१३४-१३५॥ जिन अवतार शरीरोंको धारण करके सर्व्वशक्तिमान् भगवान् तुम्हारी

* सनातनधर्म्मावलम्बी मूर्त्तिकी पूजा नहीं करते हैं परन्तु इन सोलह दिव्यदेशों में सर्व्वव्यापक परमात्माकी पूजा करते हैं। इन सोलह दिव्यदेशोंमेंसे मूर्त्ति एक दिव्यदेश है।

वतीर्णो विविधा लीला विधाय वसुधातले ॥ १३६ ॥
जगत्पालयते देवि ! लीलाविग्रह एव सः ।
उपासनाऽनुसारेण वेदशास्त्रेषु भूरिशः ॥ १३७ ॥
लीलाविग्रहरूपाणामितिहासोऽपि लभ्यते ।
तदुपासनकक्षाऽपि सगुणं परिकीर्त्तितम् ॥ १३८ ॥
विष्णोः सूर्य्यस्य शक्तेश्च गणेशस्य शिवस्य च ।
गीतासु गीता ये शब्दा विष्णुसूर्य्यादयः प्रिये ! ॥ १३९ ॥
ब्रह्मणश्चाद्वितियस्य साक्षात्ते चापि वाचकाः ।
भक्तिस्तु त्रिविधा ज्ञेया वैधी रागात्मिका परा ॥ १४० ॥
देवे परोऽनुरागस्तु भक्तिः सम्प्रोच्यते बुधैः ।
विधिना या विनिर्णीता निषेधेन तथा पुनः । ॥ १४१ ॥
साध्यमाना च या धीरैः सा वैधी भक्तिरुच्यते ।
ययाऽऽस्वाद्य रसान्भक्तेर्भावे मज्जति साधकः ॥ १४२ ॥
रागात्मिका सा कथिता भक्तियोगविशारदैः ।
पराऽऽनन्दप्रदा भक्तिः पराभक्तिर्मता बुधैः ॥ १४३ ॥

सहायतासे नाना लीला करके संसारकी रक्षा करते हैं वे रूपही लीला-विग्रह कहाते हैं। पञ्चोपासनाके अनुसार वेद और शास्त्रोंमें अनेक लीला-विग्रह धारणके इतिहास पाये जाते हैं उनकी उपासना भी सगुण उपासना कही जाती है ॥ १३३-१३८ ॥ शिवगीता ( शम्भुगीता ) गणेशगीता ( धीशगीता ) देवीगीता ( शक्तिगीता ) सूर्य्यगीता और विष्णुगीताके प्रतिपाद्य शिव, गणेश, देवी, सूर्य्य और विष्णु, ये सब एक ही अद्वितीय परब्रह्मके ही वाचक हैं। भक्तिके तीन भेद हैं, यथा-वैधी भक्ति, रागात्मिका भक्ति और पराभक्ति। अपने इष्टदेवमें ऐकान्तिक अनुरागको धीर पुरुष भक्ति कहते हैं। विधिनिषेध द्वारा निर्णीत और साध्यमान भक्तिको वैधी कहते हैं। भक्तिरसका आस्वादन कराकर साधकको भावविशेषमें निमग्न करानेवाली भक्ति रागात्मिका कही जाती है। परमानन्दप्रदा भक्ति

या प्राप्यते समाधिस्थैर्योगिभिर्योगपारगैः ।
त्रैगुण्यभेदात्रिविधा भक्ता वै परिकीर्त्तिताः ॥ १४४ ॥
आर्त्तो जिज्ञासुरार्थार्थी तथा त्रिगुणतः परः ।
पराभक्त्यधिकारी यो ज्ञानिभक्तः स तुर्यकः ॥ १४५ ॥
उपासकाः स्युस्त्रिविधास्त्रिगुणस्याऽनुसारतः ।
ब्रह्मोपासक एवाऽत्र श्रेष्ठः प्रोक्तो मनीषिभिः ॥ १४६ ॥
प्रथमा सगुणोपास्तिरवताराऽर्चनाश्च याः ।
विहिता ब्रह्मबुद्ध्या चेदत्रैवाऽन्तर्भवन्ति ताः ॥ १४७ ॥
सकामबुद्ध्या विहितं देवर्षिपितृपूजनम् ।
मध्यमं मध्यमा ज्ञेयास्तत्कर्त्तारस्तथा पुनः ॥ १४८ ॥
अधमा वै समाख्याताः क्षुद्रशक्तिसमर्च्चकाः ।
प्रेताद्युपासकाश्चैव विज्ञेया ह्यधमाऽधमाः ॥ १४९ ॥
सर्व्वोपासनहीनास्तु पशवः परिकीर्त्तिताः ।
ब्रह्मोपासनमेवाऽत्र मुख्यं परममङ्गलम् ॥ १५० ॥

पराभक्ति कहाती है जो योगमें कुशल योगिगणको समाधिदशामें प्राप्त होती है । भक्त त्रिगुणभेदसे त्रिविध होते हैं, यथा-आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और चतुर्थ ज्ञानी जो त्रिगुणातीत है । ज्ञानी भक्त ही पराभक्तिका अधिकारी हो सक्ता है ॥ १३६-१४५ ॥ त्रिगुणभेदसे उपासक तीन प्रकारके होते हैं । ब्रह्मोपासक सबमें श्रेष्ठ है ऐसा विद्वद्गणने कहा है ॥ १४६ ॥ ब्रह्मबुद्धिसे प्रथम सगुणोपासक अर्थात् पञ्चदेवोपासक और ब्रह्मबुद्धिसे द्वितीय सगुणोपासक अर्थात् अवतारोपासक इसी श्रेष्ठ श्रेणीमें हैं ॥१४७॥ सकाम बुद्धिसे ऋषि देवता और पितरोंकी उपासना करनेवाले द्वितीय श्रेणी ( मध्यम श्रेणी ) के हैं और क्षुद्र शक्तियोंकी उपासना करनेवाले तृतीय श्रेणी ( अधम श्रेणी ) के हैं । उपदेवता प्रेतादिककी उपासना इसी निम्न श्रेणी ( अधमाधम श्रेणी ) की समझी जाती है । जो किसी उपासनाको नहीं करते हैं वे पशु हैं । प्रथम श्रेणीकी उपासना अर्थात् ब्रह्मोपासना

निःश्रेयसकरं ज्ञेयं सर्व्वश्रेष्ठं शुभावहम् ॥ १५१ ॥

श्रीमहादेव्युवाच ।

यथा मे गुरुमाहात्म्यं सम्यग्ज्ञातं भवेत्प्रभो ! ।
तथा विस्तरतो नाथ ! तन्माहात्म्यमुदाहर ॥ १५२ ॥
सद्गुरोर्महिमा देव ! सम्यग्ज्ञातः श्रुतो भुवि ।
अज्ञानतमसाऽऽच्छन्नं मनोमलमपोहति ॥ १५३ ॥

श्रीमहादेव उवाच ।

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुरेव परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १५४ ॥
अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम् ।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १५५ ॥
अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः १५६ ॥

---

ही परम कल्याणप्रद और निःश्रेयसकर होनेके कारण सर्व्वश्रेष्ठ जानने योग्य है ॥ १४८-१५१ ॥

श्रीमहादेवी बोली ।

हे नाथ ! गुरुदेवकी महिमा जिससे मैं भली प्रकारसे समझ सकूं, इस कारण गुरुदेवकी विस्तृत महिमा वर्णन करके मुझे कृतार्थ करें ॥ १५२-१५३ ॥

श्रीमहादेव बोले ।

गुरु ही ब्रह्मा, गुरु ही विष्णु, गुरु ही शिव और गुरु ही परब्रह्म हैं, ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है। जो अखण्ड मण्डलरूप इस स्थावर जङ्गमात्मक संसारमें व्याप्त हो रहे हैं उन परमात्माके परम पदका दर्शन जो कराते हैं; ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है । जिन्होंने ज्ञानरूप अञ्जनकी शलाका द्वारा अज्ञानरूप अन्धकारसे अन्धे जीवके नेत्रोंको खोल दिया है ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है ॥ १५४-१५६ ॥

स्थावरं जङ्गमं व्याप्तं यत्किञ्चित्सचराऽचरम्।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १५७॥
चिन्मयं व्याप्नुवन्सर्व्वं त्रैलोक्यं सचराचरम्।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १५८॥
सर्व्वश्रुतिशिरोरत्नविराजितपदाऽम्बुजः।
वेदान्ताऽम्बुजसूर्य्यो यस्तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १५९॥
चेतनः शाश्वतः शान्तो व्योमाऽतीतो निरञ्जनः।
बिन्दुनादकलातीतस्तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १६०॥
ज्ञानशक्तिसमारूढस्तत्त्वमालाविभूषितः।
भुक्तिमुक्तिप्रदाता च तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १६१॥
अनेकजन्मसंप्राप्तकर्म्मबन्धविदाहिने।
आत्मज्ञानप्रदानेन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ १६२॥
शोषणं भवसिन्धोश्च ज्ञापनं सारसम्पदः।

---

आकाशके सहित जड़ और चेतन जो कुछ पदार्थ हैं उनमें जो परमात्मा व्याप्त होरहे हैं उनके चरणकमलोंका दर्शन जिनके द्वारा मिला है, ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥ १५७॥ जो स्थावर जङ्गमात्मक त्रिलोकमें व्याप्त होरहे हैं और जो शुद्धज्ञानमय हैं ऐसे परमात्माके चरणकमलोंका दर्शन जिनके द्वारा हुआ है उन श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥ १५८॥ जिनके चरणकमल-युगल समस्त श्रुतियोंके शिरोमणिरूपसे विराजित हैं, जो वेदान्तरूप अमल कमलके विकसित करनेमें कमलपति सूर्य्य हैं ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥१५९॥ जो पुरुष चैतन्यरूप, नित्य, शान्त, आकाशसे भी परे और निरञ्जन हैं, जो प्रणव ज्योति और कलासे अतीत हैं ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥१६०॥ जो ज्ञान-शक्तिकी पूर्णताको पहुँचे हुए हैं और तत्त्वरूप माला से विभूषित हैं और भोग और मोक्ष प्रदान करनेमें समर्थ हैं, ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥ १६१॥ जो आत्मज्ञानदान द्वारा बहु जन्मजन्मान्तरके कर्म्मरूप बन्धनको दग्ध किया करते हैं ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है॥ १६२॥ जिनके पादोदक पान करनेसे पूर्ण-

गुरोः पादोदकं सम्यक् तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १६३ ॥ *
न गुरोरधिकं तत्त्वं न गुरोरधिकं तपः।
तत्त्वज्ञानात्परं नाऽस्ति तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १६४ ॥ ÷
मन्नाथः श्रीजगन्नाथो मद्गुरुः श्रीजगद्गुरुः ।
मदात्मा सर्वभूतात्मा तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १६५ ॥ ×
गुरुरादिरनादिश्च गुरुः परमदैवतम् ।
गुरोः परतरं नाऽस्ति तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १६६ ॥
ध्यानमूलं गुरोर्मूर्त्तिः पूजामूलं गुरोः पदम् ।

रूपेण भवसमुद्र सूख जाता है और तत्त्वज्ञानरूप सारवान् सम्पत्तिकी प्राप्ति हो जाती है ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है ॥१६३॥ तत्त्व अर्थात् ब्रह्मज्ञान श्रीगुरुसे अधिक नहीं हैं, तपस्या भी श्रीगुरुसे अधिक नहीं है और जिस गुरुतत्त्वज्ञानसे अधिक और इस संसारमें कुछभी नहीं है ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है ॥१६४॥ मेरे नाथ ही जगत्के श्रीनाथ ईश्वर हैं, मेरे श्रीगुरु ही जगद्गुरु हैं, मेरा आत्मा ही जगत्के सब प्राणियोंका आत्मा है, सो ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है ॥ १६५ ॥ गुरु ही सबके आदि हैं, उनसे आदि कोई भी नहीं है, गुरुही देवताओंके देवता हैं, गुरुसे श्रेष्ठ कोई भी नहीं है, ऐसे श्रीगुरुदेवको नमस्कार है ॥ १६६ ॥ गुरु-मूर्ति ध्यान ही सब ध्यानोंका मूल है,

* विना गुरुके ज्ञानकी प्राप्ति होही नहीं सक्ती, विना तत्त्वज्ञानके भगवद्भक्ति, भगवद्दर्शन और मुक्ति प्राप्त होना दुर्लभ है; इस कारण श्रीगुरुदेव ही भगवद्दर्शन और भगवत्प्राप्तिरूप मुक्ति प्राप्त करानेके कारण हैं। जब देहधारी गुरु-मूर्त्तिमें लोकनाथ श्रीभगवान् आविर्भूत होकर शिष्यकी शक्तिके अनुसार उपदेश दान द्वारा उसका कल्याण किया करते हैं, तब गुरुकी और श्रीभगवान्की एकता स्थापन हुई, इसमें कोई भी सन्देह नहीं। श्रीगुरुदेव ही मुक्तिदाता हैं, श्रीगुरु महाराज ही मूर्तिमान् ब्रह्म हैं, यही वेदका सिद्धान्त है।

÷ जब श्रीगुरु द्वारा ही ब्रह्मज्ञान और साधन तप आदिकी प्राप्ति होती है तब गुरु ही सबसे अधिक हुए, श्रीगुरुदेवसे अधिक इस संसारमें कुछ भी नहीं हो सक्ता।

× जगद्गुरु ईश्वर ही गुरु हैं। गुरु एक अद्वितीय हैं; अर्थात् वह एकमात्र जगद्गुरु ही जगत्के समस्त जिज्ञासुगणके उपदेश दाता हैं। वह अद्वितीय परम ज्ञानमय परमात्मा समानरूपसे सब भूतों में व्यापित हैं।

मन्त्रमूलं गुरोर्वाक्यं मोक्षमूलं गुरोः कृपा ॥ १६७ ॥
सप्तसागरपर्य्यन्ततीर्थस्नानादिकैः फलम् ।
गुरोरङ्घ्रिपयोबिन्दुसहस्रांशेन दुर्लभम् ॥ १६८ ॥
गुरुरेव जगत्सर्व्वं ब्रह्मविष्णुशिवात्मकम् ।
गुरोः परतरं नाऽस्ति तस्मात् सम्पूजयेद्गुरुम् ॥ १६९ ॥
ज्ञानं विना मुक्तिपदं लभते गुरुभक्तितः ।
गुरोः परतरं नाऽस्ति ध्येयोऽसौ गुरुमार्गिणा ॥ १७० ॥
गुरोः कृपाप्रसादेन ब्रह्मविष्णुसदाशिवाः ।
सृष्ट्यादिकसमर्थास्ते केवलं गुरुसेवया ॥ १७१ ॥
देवकिन्नरगन्धर्व्वाः पितरो यक्षचारणाः ।
मुनयोऽपि न जानन्ति गुरुशुश्रूषणाविधिम् ॥ १७२ ॥ *

गुरुके श्री चरणकमलकी पूजा ही सब पूजाओंका मूल है, गुरुवाक्य ही सब मन्त्रोंका मूल है और गुरुकी कृपाही मुक्ति प्राप्त करनेका प्रधान कारण है ॥१६७॥ सप्त समुद्र पर्य्यन्त तीर्थोंमें स्नान करनेसे जो फल लाभ होता है, गुरुके चरणकमलोंके एक बिन्दु चरणामृत पान करनेसे उससे अधिक फल होता है; इस कारण गुरुपादपद्म-जल सहस्र-अंशेन पवित्र और दुर्ल्लभ है ॥ १६८ ॥ गुरुही ब्रह्मा, विष्णु और शिव, इन त्रिदेवरूपोंसे समस्त विश्वमें व्यापित हैं, गुरुकी अपेक्षा और कोई श्रेष्ठ नहीं है इस कारण गुरुकी पूजा करना सदा उचित है॥१६९॥ गुरुके प्रति भक्ति करनेसे ज्ञानके विना भी मुक्तिपद लाभ होसक्ता है। श्रीगुरुदेवसे परे और कुछ भी नहीं है, इस कारण गुरुपथावलम्बी साधकगणको ऐसे गुरुदेवका ध्यान करना उचित है ॥१७०॥ ब्रह्मा, विष्णु और शिव ये तीनों देवता केवल एकमात्र श्रीगुरुदेवकी कृपासे ही और गुरुसेवाके फलसे ही सृष्टि, पालन और प्रलय क्रिया करनेमें समर्थ हुए हैं ॥ १७१ ॥ देवतागण, किन्नर-गण, गन्धर्व्वगण, पितृगण, यक्षगण, चारणगण और मुनिगण कोई

* श्रीगुरुदेव जब सबसे बड़े हैं तब उनकी सेवा कौन करनेमें समर्थ हो सक्ता है? अर्थात् गुरुसेवा अतिशय कठिन है।

न मुक्ता देवगन्धर्व्वाः पितरो यक्षकिन्नराः।
ऋषयः सर्व्वसिद्धाश्च गुरुसेवापराङ्मुखाः॥ १७३॥
श्रुतिस्मृतिमविज्ञाय केवलं गुरुसेवया।
ते वै संन्यासिनः प्रोक्ता इतरे वेषधारिणः॥ १७४॥
गुरोः कृपाप्रसादेन आत्मारामो हि लभ्यते।
अनेन गुरुमार्गेण आत्मज्ञानं प्रवर्त्तते॥ १७५॥ *
सर्व्वपापविशुद्धात्मा श्रीगुरोः पादसेवनात्।
सर्व्वतीर्थावगाहस्य फलं प्राप्नोति निश्चितम्॥ १७६॥
यज्ञव्रततपोदानजपतीर्थाऽनुसेवनम्।
गुरुतत्त्वमविज्ञाय निष्फलं नाऽत्र संशयः॥ १७७॥
मन्त्रराजमिदं देवि! गुरुरित्यक्षरद्वयम्।

भी गुरुसेवाकी विधि नहीं जानते॥१७२॥ देवगण, गन्धर्व्वगण, पितृगण, यक्षगण, किन्नरगण, ऋषिगण और सब सिद्धगणके बीचमें जो कोई गुरुसेवापराङ्मुख हो सो कदापि मुक्ति-लाभ करनेमें समर्थ न होगा॥१७३॥ जो वेद और स्मृति आदि शास्त्र न पढ़कर और केवल गुरुसेवा द्वारा काल व्यतीत करते हैं वे भी संन्यासी कहाते हैं और जो लोग संन्यासी होकर गुरुसेवा नहीं करते वे केवल वेषधारी मात्र हैं॥१७४॥ केवल गुरुकृपाके बलसे ही आत्माराम पद लाभ होता है, गुरुपथ अवलम्बन द्वारा ही आत्मज्ञान उदय होता है॥१७५॥ श्रीगुरुदेवकी चरण सेवा करने पर जीवात्मा सब पापोंसे मुक्त और पवित्र होजाता है और सब तीर्थोंमें स्नान करनेसे जितना फल होता है उसको उतना फल लाभ होता है इसमें कोई सन्देह नहीं॥ १७६॥ गुरुतत्त्व न जानकर जो यज्ञ, व्रत, तपस्या, दान, जप और तीर्थ-स्नान आदि कार्य्य करते हैं वह सब निष्फल होता है इसमें कोई भी सन्देह नहीं॥ १७७॥ हे देवि! "गुरु" यह दोनों अक्षर सब मन्त्रों-

* इसमें कोई सन्देह नहीं कि जगद्गुरु श्रीभगवान्की कृपासे ही जीवगण आत्मारामरूप मुक्तिपद प्राप्त करते हैं; और इसमें भी सन्देहमात्र नहीं कि साक्षात् भगवद्रूप श्रीगुरुदेवकी सेवामें युक्त होकर उनके उपदेश किये हुए पथ पर जो चलता है वही आत्मज्ञान लाभ करसक्ता है।

श्रुतिर्वेदान्तवाक्येन गुरुः साक्षात्परं पदम् ॥ १७८ ॥
गुरुर्देवो गुरुर्धर्म्मो गुरुनिष्ठा परं तपः ।
गुरोः परतरं नास्ति नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् ॥ १७९ ॥
धन्या माता पिता धन्यो धन्यो वंशः कुलं तथा ।
धन्या च वसुधा देवि ! गुरुभक्तिः सुदुर्लभा ॥ १८० ॥
शरीरमिन्द्रियप्राणा अर्थस्वजनबान्धवाः ।
माता पिता कुलं देवि ! गुरुरेव न संशयः ॥ १८१ ॥
आजन्मकोट्यां देवेशि ! जपव्रततपःक्रियाः ।
एतत्सर्व्वं समं देवि ! गुरुसन्तोषमात्रतः ॥ १८२ ॥
विद्याधनमदेनैव मन्दभाग्याश्च ये नराः ।
गुरोः सेवां न कुर्व्वन्ति सत्यं सत्यं वदाम्यहम् ॥ १८३ ॥
गुरुसेवापरं तीर्थमन्यत्तीर्थमनर्थकम् ।

से श्रेष्ठ हैं। श्रुति और वेदान्तवाक्य द्वारा यही निश्चय कियागया है कि गुरु ही साक्षात् परमपद है; अर्थात् श्रीगुरुदेव ही ब्रह्मरूप हैं ॥१७८॥ गुरु ही देवतारूप, गुरु ही धर्म्मरूप और गुरुमें निष्ठा ही परम तपस्यारूप है इस कारण गुरु की अपेक्षा श्रेष्ठ वस्तु और श्रेष्ठ तत्त्व और कुछ भी नहीं है॥१७९॥ हे देवि! गुरुभक्ति दुर्लभ है जिसके हृदयमें वह भक्ति उदय हुआ करती है उसकी माता धन्य है, पिता धन्य है, उसका वंश और कुल धन्य है और वह जिस पृथिवीमें वास करता है वह पृथिवी भी धन्य है ॥ १८० ॥ हे देवि ! शरीर, इन्द्रिय, प्राण, अर्थ, अपने स्वजन, सुहृत्, माता, पिता और कुल यह सब ही गुरुस्वरूप हैं इसमें कोई भी सन्देह नहीं ॥ १८१ ॥ हे देवेशि ! कोटि कोटि जन्म में जो जप, व्रत, तपस्या और सत्क्रिया का अनुष्ठान किया जाता है, एकमात्र श्रीगुरुदेवकी सन्तुष्टता हीसे उन सबके समान फल लाभ हुआ करता है ॥ १८२ ॥ जो मनुष्यगण विद्या और धन आदि के अहंकार से गुरुसेवा नहीं करते मैं सत्य सत्य ही कहता हूं कि उनका भाग्य मन्द है ॥ १८३ ॥ हे देवि ! गुरुसेवा ही सकल

सर्व्वतीर्थाश्रयं देवि ! सद्गुरोश्चरणाम्बुजम् ॥ १८४ ॥ *
गुरुध्यानं महापुण्यं भुक्तिमुक्तिप्रदायकम् ।
वक्ष्यामि तव देवेशि ! शृणुष्व कमलानने ! ॥ १८५ ॥
प्रातः शिरासि शुक्लाब्जे द्विनेत्रं द्विभुजं गुरुम् ।
वराऽभयकरं शान्तं स्मरेत्तन्नामपूर्व्वकम् १८६ ॥
वामोरुशक्तिसहितं कारुण्येनाऽवलोकितम् ।
प्रियया सव्यहस्तेन धृतचारुकलेवरम् ॥ १८७ ॥
वामेनोत्पलधारिण्या रक्ताऽऽभरणभूषया ।
ज्ञानाऽऽनन्दसमायुक्तं स्मरेत्तन्नामपूर्व्वकम् ॥ १८८ ॥
अखण्डमण्डलाऽऽकारं व्याप्तं येन चराचरम् ।

तीर्थोंकी अपेक्षा प्रधान तीर्थ है, गुरुके सम्मुख और तीर्थ वृथा हैं, सद्गुरुके पादपद्म ही और तीर्थोंके अवलम्बन हैं ॥१८४॥ हे कमलानने ! हे सुरेश्वरि ! मैं तुम्हारे निकट गुरु-ध्यान कहता हूँ श्रवण करो । इस गुरु-ध्यानसे महापुण्य लाभ होता है और एकाधारमें यह भोग और मुक्ति प्रदान किया करता है ॥ १८५ ॥ वे मस्तकस्थित सहस्रदलकमल पर विराजित हैं, उनके दो नेत्र और दो बाहु हैं और जो अपने दो हाथोंमेंसे एकमें वर और दूसरेमें अभयको धारण कर रहे हैं; ऐसे प्रशान्तमूर्ति गुरुदेवका नामोच्चारणपूर्वक प्रातःकालमें स्मरण करना उचित है ॥ १८६ ॥ वे दयापूर्ण दृष्टिसे समस्त संसारको देख रहे हैं; उनके वाम उरु पर उनकी शक्ति देवी विराजित हैं, जो देवी रक्त अलंकारसे भूषित हैं, जिनके वाम हस्तमें कमलपुष्प है और जो अपने दक्षिण हस्तसे निजपतिके चारु कलेवरको धारण कर रही हैं; इस प्रकारके ज्ञानानन्द पूर्ण गुरुदेवको चिन्तन करना उचित है ॥ १८७-१८८ ॥ संख्या १८६ श्लोकसे

*धर्म्म के साधन में श्रीगुरुदेव ही कारण हैं,इस कारण उनकी सेवा से सर्व्वोत्तम फल की प्राप्ति हुआ करती है। तीर्थादि धर्म्म जगतमें अद्भुत और तुरन्त फलके दाता हैं, परन्तु जब धर्म्मसाधनमें श्रीगुरुदेव ही कारण हैं तो उनकी सेवा से जो फल की प्राप्ति हुआ करती है उसके समान तीर्थसेवन का फल कदापि नहीं होसक्ता और इसी कारणसे गुरुचरणोंकी भक्ति विना कोई तीर्थ भी फलदान में समर्थ नहीं होते ।

तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ १८९ ॥
नमोऽस्तु गुरवे तस्मै इष्टदेवस्वरूपिणे ।
यस्य वाक्याऽमृतं हन्ति विषं संसारसंज्ञितम् ॥ १९० ॥

श्रीमहादेव्युवाच ।

मदेकहृदयाऽऽनन्द ! जगदात्मन् ! महेश्वर ! ।
उपास्यस्य रहस्यं मे माहात्म्यञ्चापि सद्गुरोः ॥ १९१ ॥
वर्णितं यत्त्वया नाथ ! कृतकृत्याऽस्मि साम्प्रतम् ।
भूयोऽपि श्रोतुमिच्छामि त्वन्मुखाज्जगदीश्वर ! ॥ १९२ ॥
परतत्त्वैकरूपस्य तत्त्वाऽतीतपराऽऽत्मनः ।
समासेन स्वरूपं मे वर्णयित्वा कृपां कुरु ॥ १९३ ॥

श्रीमहादेव उवाच ।

स एक एव सद्रूपः सत्योऽद्वैतः परात्परः ।
स्वप्रकाशः सदा पूर्णः सच्चिदानन्दलक्षणः ॥ १९४ ॥
निर्विकारो निराधारो निर्विशेषो निराकुलः ।

---

लेकर १८८ तकमें जिस प्रकारका ध्यान वर्णित है उस रीतिपर श्रीगुरुदेवका ध्यान करना उचित है; तत्पश्चात् मानस उपचार द्वारा गुरुपूजा करके पुनः उपर्य्युक्त श्लोक-द्वय द्वारा श्रीगुरुदेवको प्रणाम करना उचित है। इन दोनों श्लोकोंमेंसे पूर्वका अर्थ होचुका है, इसकारण पुनरुक्ति नहीं कीगई दूसरेका अर्थ यह है, इष्टदेव स्वरूप उन श्रीगुरुदेवको नमस्कार है कि जिनका वाक्यामृत संसाररूप विषको नाश करता है ॥ १८९–१९० ॥

श्रीमहादेवी बोली ।

हे जगदात्मन्! हे महेश्वर! हे मेरे हृदयनाथ! आपने जो इस समय गुरुदेवका माहात्म्य और उपास्यका रहस्य सब कुछ वर्णन किया जिससे मैं कृतकृत्य हुई। अब जगदाधार तत्त्वातीत परमतत्त्वरूपी परमात्माका स्वरूप संक्षेपरूपसे वर्णन करके मुझे कृतार्थ कीजिये॥१९१–१९३॥

श्रीमहादेव बोले ।

वह एक, अद्वितीय, सत्य, नित्य, परात्पर, स्वप्रकाश, सदापूर्ण और सच्चिदानन्दरूप है ॥१९४॥ वह निर्विकार, निराधार, निर्विशेष,

गुणातीतः सर्व्वसाक्षी सर्व्वात्मा सर्व्वदृग्विभुः ॥ १९५ ॥
गूढः सर्व्वेषु भूतेषु सर्व्वव्यापी सनातनः।
सर्व्वेन्द्रियगुणाभासः सर्व्वेन्द्रियविवर्जितः ॥ १९६ ॥
लोकाऽतीतो लोकहेतुरवाङ्मनसगोचरः।
स वेत्ति विश्वं सर्व्वज्ञस्तं न जानाति कश्चन ॥ १९७ ॥
तदधीनं जगत्सर्व्वं त्रैलोक्यं सचराऽचरम्।
तदालम्बनतस्तिष्ठेदवितर्क्यमिदं जगत् ॥ १९८ ॥
तत्सत्यतामुपाऽऽश्रित्य सद्वद्भाति पृथक् पृथक्।
तेनैव हेतुभूतेन वयं जाता महेश्वरि ! ॥ १९९ ॥
कारणं सर्व्वभूतानां स एकः परमेश्वरः।
लोकेषु सृष्टिकरणात्स्रष्टा ब्रह्मेति गीयते ॥ २०० ॥
विष्णुः पालयिता देवि ! संहर्त्ताऽहं तदिच्छया।
इन्द्राऽऽदयो लोकपालाः सर्व्वे तद्वशवर्त्तिनः ॥ २०१ ॥
स्वे स्वेऽधिकारे निरतास्ते शासति तदाज्ञया।

---

निराकुल, गुणातीत, सर्वसाक्षी, सर्वात्मा, सबोंको देखनेवाला और व्यापक है ॥१९५॥ वह सर्वव्यापी सनातन गूढभावसे सब जीवोंमें अवस्थित है, सम्पूर्ण इन्द्रिय-शक्तियोंका प्रकाशक होनेपर भी समस्त इन्द्रियोंसे रहित है ॥१९६॥ वह लोकका कारण होने पर भी लोकसे अतीत है और वह मन और वचन दोनों से परे है, वह सर्वज्ञ सबको जानता है परन्तु उसको कोई नहीं जानता ॥ १९७ ॥ चराचरपूर्ण त्रैलोक्य उसके आधीन है उसीके अवलम्बनसे यह अवितर्क्य विस्तृत जगत् ठहरा हुआ है ॥ १९८ ॥ यह असत्य जगत् उसीकी सत्यता पाकर सत्यके ऐसा पृथक् पृथक् शोभता है, हे महेश्वरि ! उन्हींके द्वारा हमलोग उत्पन्न हुए हैं ॥ १९९ ॥ वही एक परमेश्वर सब प्राणियोंका कारण है, लोकमें सृष्टि करनेके कारण वह सृष्टिकर्त्ता ब्रह्मा कहा जाताहै ॥२००॥ हे देवि ! उसी की इच्छासे विष्णु पालन तथा मैं संहार करता हूं, इन्द्रादिक देवता सब उसी के वशवर्त्ती हैं ॥ २०१ ॥ और उसकी आज्ञासे अपने अपने

त्वं पुरा प्रकृतिस्तस्य पूज्याऽसि भुवनत्रये ॥ २०२ ॥
तेनाऽन्तर्यामिरूपेण तत्तद्विषययोजिताः ।
स्वस्वकर्म्म प्रकुर्व्वन्ति न स्वतन्त्राः कदाचन ॥ २०३ ॥
यद्भयाद्वाति वातोऽपि सूर्य्यस्तपति यद्भयात् ।
वर्षन्ति तोयदाः काले पुष्प्यन्ति तरवो वने ॥ २०४ ॥
कालं कलयते काले मृत्योर्मृत्युर्भियो भयम् ।
वेदान्तवेद्यो भगवान्यत्तच्छब्दोपलक्षितः ॥ २०५ ॥
सर्व्वे देवाश्च देव्यश्च तन्मयाः सुरवन्दिते ! ।
आब्रह्मस्तम्बपर्य्यन्तं तन्मयं सकलं जगत् ॥ २०६ ॥
तस्मिँस्तुष्टे जगत्तुष्टं प्रीणिते प्रीणितं जगत् ।
तदाराधनतो देवि ! सर्व्वेषां प्रीणनं भवेत् ॥ २०७ ॥
तरोर्मूलाऽभिषेकेण यथा तद्भुजपल्लवाः ।
तृप्यन्ति तदनुष्ठानात्तथा सर्व्वेऽमरादयः ॥ २०८ ॥

---

अधिकारोंमें रहकर जगत्‌का शासन करते हैं । तुम उसकी प्रधान प्रकृति हो इसलिये तीनों भुवनमें तुम पूज्य हो ॥ २०२ ॥ हम उस अन्तर्यामीसे उन २ विषयोंमें नियोजित होकर अपने २ कार्य्योंको करते हैं कोई भी कभी स्वतन्त्र नहीं है ॥ २०३ ॥ जिसके भयसे वायु चलती है, सूर्य्य तपता है, मेघ वर्षते हैं और समयपर वृक्ष पुष्पित होते हैं, जो प्रलयकालमें कालको भी कवलित करजाता है और जो मृत्यु की मृत्यु एवं भयका भी भय है ॥ २०४-२०५ ॥ जो वेदान्तवेद्य प्रभु यत् और तत् शब्द से उपलक्षित होता है हे देववन्दिते ! देवि ! सम्पूर्ण देव और देवीगण तथा ब्रह्मसे लेकर स्तम्बपर्यन्त समस्त जगत् तद्रूप है ॥ २०६ ॥ उसके सन्तुष्ट होनेसे जगत् सन्तुष्ट और उसके तृप्त होनेसे जगत् तृप्त होता है; हे देवि ! उसी की आराधना से सब तृप्त होते हैं ॥२०७॥ जैसे वृक्षके मूलमें सिञ्चन करनेसे उसके शाखा पल्लव सब तृप्त होते हैं उसी प्रकार भगवान्‌के अनुष्ठानसे सब देवगण तृप्त और प्रसन्न होते हैं ॥ २०८ ॥

श्रीमहादेव्युवाच।

संसाररोगहृन्नाथ! करुणावरुणाऽऽलय!।
गुरोर्माहात्म्यपूर्णा या गुरोर्गीता सुवर्णिता॥ २०९॥
तत्स्वाध्यायस्य माहात्म्यं फलञ्चाऽपि विनिर्दिश।
जीवमङ्गलमेतेन कृपातोऽतः कृपाऽर्णव!॥ २१०॥
सम्यग्विविच्य संवर्ण्य विनोदय दयार्णव!।
त्वदृते को हि देवेश! शिक्षां मेऽन्यो विधास्यति॥ २११॥

श्रीमहादेव उवाच।

इदं तु भक्तिभावेन पठ्यते श्रूयतेऽथवा।
लिखित्वा वा प्रदीयेत सर्व्वकामफलप्रदम्॥ २१२॥
गुरुगीताऽभिधं देवि! शुद्धं तत्त्वं मयोदितम्।
भवव्याधिविनाशार्थं स्वयमेव सदा जपेत्॥ २१३॥
गुरुगीताऽक्षरैकैकं मन्त्रराजमिदं प्रिये!।
अनेन विविधा मन्त्राः कलां नार्हन्ति षोडशीम्॥ २१४॥

---

श्रीमहादेवी बोलीं।

हे कृपानिधे! संसार-दुःखके मेटनेवाले! गुरुमाहात्म्यपूर्ण गुरुगीताका जो आपने वर्णन किया, इसके पाठका क्या माहात्म्य है सो कृपापूर्वक जीवोंके कल्याणार्थ वर्णन करके मुझे सुखी करिये। हे देवेश! आपके बिना और कौन मुझे शिक्षा देगा॥ २०९-२११॥

श्रीमहादेव बोले।

इस गुरुगीता को भक्तिपूर्वक पाठ, श्रवण अथवा लिखकर दान करनेसे सकल प्रकारकी वासना पूर्ण होती है॥ २१२॥ हे देवि! संसाररूप रोगसे मुक्त होनेके निमित्त इस गुरुगीता नामक पवित्र तत्त्वको मैंने प्रकट किया है। शिष्यगणको उचित है कि वे स्वयं इसको सर्वदा पाठ करें॥ २१३॥ हे प्रिये! इस गुरुगीताका एक एक अक्षर एक एक प्रधान मन्त्ररूप है; इसके सिवाय और और मन्त्र-समूह इसके षोडश अंशके तुल्य भी नहीं हैं॥ २१४॥

सर्व्वपापहरं स्तोत्रं सर्वदारिद्र्यनाशनम् ।
अकालमृत्युहरणं सर्व्वसंकटनाशनम् ॥ २१५ ॥
यक्षराक्षसभूतानां चौरव्याघ्रभयाऽपहम् ।
महाव्याधिहरञ्चैव विभूतिसिद्धिदं ध्रुवम् ॥ २१६ ॥
मोहनं सर्व्वभूतानां परं बन्धनमोचनम् ।
देवभूनप्रियकरं लोकान्स्ववशमानयेत् ॥ २१७ ॥
मुखस्तम्भकरं नृणां सद्गुणानां विवर्द्धनम् ।
दुष्कर्म्मनाशनञ्चैव सत्कर्म्मसिद्धिदं भवेत् ॥ २१८ ॥
भक्तिदं सिद्ध्येत् कार्य्यं नवग्रहभयाऽपहम् ।
दुःस्वप्ननाशनञ्चैव सत्कर्म्मसिद्धिदं भवेत् ॥ २१९ ॥
सर्व्वशान्तिकरं नित्यं वन्ध्यापुत्रफलप्रदम् ।

---

यह गुरुगीता सब प्रकारके पापोंको नाश करती है, सकल प्रकारके दारिद्र्यको दूर करती है, अकालमृत्यु निवारण करती है और सब विपदोंको नाश कर देती है ॥ २१५ ॥ इस गुरुगीताके पाठसे यक्ष, राक्षस, भूत, चौर और व्याघ्र आदिका भय नहीं रहता; इससे महाव्याधिका नाश और सम्पत्तियोंकी प्राप्ति हुआ करती है ॥२१६॥ यह गुरुगीता सकल जीवोंका मन मुग्ध करती है, संसारबन्धनसे मुक्तिलाभ करनेका प्रधान उपाय है और देवता और राजागणको प्रसन्न करनेवाली है और जो मनुष्य इसको पाठ करता है वह सकल लोकोंको अपने वशमें करलेता है ॥ २१७ ॥ यह गुरुगीता वादी मनुष्यगणकी वाक्शक्तिकी निरोधक, सारे सद्गुणोंकी वर्धक, पाप-कर्म्मोंकी विनाशक और धर्म्म कर्म्मको फल-प्रदानकारक है ॥२१८॥ इस भक्तिप्रद, नवग्रह-भयनिवारक गुरुगीताके पाठ करनेसे अभिलषित कार्य्य सिद्ध होते हैं, इसके पाठ द्वारा दुःस्वप्नोंका दोष दूर और सत्कर्म्मका तुरन्त फल प्राप्त हुआ करता है ॥ २१९ ॥ इस गुरुगीताके पाठ करनेसे सर्व्वदा जीवगण विपद्से बच सक्ते हैं और इसके पाठ करनेसे वन्ध्या नारी पुत्रफल प्रसव करती है

अवैधव्यकरं स्त्रीणां सौभाग्यदायकं परम् ॥ २२० ॥
आयुरारोग्यमैश्वर्य्यपुत्रपौत्रादिवर्द्धकम् ।
निष्कामतस्त्रिवारं वा जपन्मोक्षमवाप्नुयात् ॥ २२१ ॥
सर्वदुःखभयं विघ्नं नाशयेत्तापहारकम् ।
सर्व्वबाधाप्रशमनं धर्माऽर्थकाममोक्षदम् ॥ २२२ ॥
यो यं चिन्तयते कामं स तमाप्नोति निश्चितम् ।
कामिनां कामधेनुश्च कल्पितं च सुरद्रुमः ॥ २२३ ॥
चिन्तामणिं चिन्तितस्य सर्व्वमङ्गलकारकम् ।
जपेच्छाक्तश्च शैवश्च गाणपत्यश्च वैष्णवः ॥ २२४ ॥
सौरश्च सिद्धिदं देवि ! धर्म्मार्थकाममोक्षदम् ।
संसारमलनाशाऽर्थं भवतापनिवृत्तये ॥ २२५ ॥

और नारीगणकी वैधव्य-यन्त्रणा दूर होजाती है और वे परम सौभाग्यको प्राप्त होजाती हैं ॥ २२० ॥ कामनाशून्य होकर इस गुरुगीताको थोड़ा भी पाठ करनेसे आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य्य, पुत्र और पौत्र आदिकी वृद्धि होती है और वह पाठ-कर्त्ता अनायास-से ही मोक्ष पद प्राप्त करनेमें समर्थ होजाता है ॥ २२१ ॥ इस सन्तापहारी गुरुगीताके पाठसे सकल प्रकारका दुःख, भय और विघ्न नाश हो जाता है; सकल प्रकारकी विपदोंकी शान्ति होती है और धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्षरूपी चतुर्वर्ग लाभ होता है ॥ २२२ ॥ जो मनुष्य जिस प्रकारकी कामना करके इस गुरुगीता-का पाठ करता है, वह उसी फलको प्राप्त करता है इसमें कोई भी सन्देह नहीं । यह गुरुगीता कामीगणके लिये कामधेनु और कल्पित कल्पवृक्षरूप है; अर्थात् सकाम होकर पाठ करनेसे इसके द्वारा कामनाकी सिद्धि होती है और निष्काम होके पाठ करनेसे मुक्ति-पदकी प्राप्ति होती है ॥ २२३ ॥ हे देवि ! यह गुरुगीता धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्षरूप चतुर्वर्ग प्रदान करती है, यह चिन्तामणिरूप होकर चिन्तन किया हुआ अर्थ प्रदान करती है और सर्व प्रकारके मङ्गलोंका कारण है इस कारण क्या शाक्त, क्या वैष्णव, क्या

गुरुगीताऽम्भसि स्नानं तत्त्वज्ञः कुरुते सदा।
योगयुञ्जानचित्तानां गीतेयं ज्ञानवर्द्धिका ॥ २२६ ॥
त्रितापतापितानाञ्च जीवानां परमौषधम्।
संसाराऽपारपाथोधौ मज्जतां तरणिः शुभा ॥ २२७ ॥
देशः शुद्धः स यत्राऽसौ गीता तिष्ठति दुर्लभा।
तत्र देवगणाः सर्व्वे क्षेत्रपीठे वसन्ति हि ॥ २२८ ॥
शुचिरेव सदा ज्ञानी गुरुगीताजपेन तु।
तस्य दर्शनमात्रेण पुनर्जन्म न विद्यते ॥ २२९ ॥
सत्यं सत्यं पुनः सत्यं निजधर्म्मो मयोदितः।
गुरुगीतासमो नाऽस्ति सत्यं सत्यं वरानने ! ॥ २३० ॥

इति श्रीगुरुगीता समाप्ता।

शैव, क्या गाणपत्य और क्या सौर्य्य, सब प्रकारके उपासकगण ही इसके पाठ द्वारा सिद्धि प्राप्त करसक्ते हैं। तत्त्वज्ञानी मनुष्यगण संसार-तापके विनाशार्थ और भव-दुःख-निवारणार्थ इस गुरुगीतारूप तरङ्गिणीमें सदा स्नान किया करते हैं। यह गीता योगाभ्यासनिरत व्यक्तियोंके लिये ज्ञानवर्द्धिनी है ॥ २२४-२२६ ॥ त्रितापतापित जीवों केलिये यह परम औषधरूपा है और संसार महासागरमें डूबने वालोंके लिये यह शुभ नौका है ॥ २२७ ॥ यह सुदुर्लभा गुरुगीता जिस स्थानमें रहती है उस स्थानको परम पवित्र, सिद्ध-स्थान और पीठस्थानके तुल्य समझना उचित है; उस स्थानमें सकल देवतागण आकर वास किया करते हैं ॥ २२८ ॥ ज्ञानी मनुष्यगण गुरुगीताको पाठ करके सदा पवित्र रहते हैं, ऐसे पवित्र मनुष्योंके दर्शन करनेसे पुनः जन्म ग्रहण करना नहीं पड़ता है ॥ २२९ ॥ हे चारुमुखि ! मैं पुनः पुनः कहता हूं कि यह परमात्मरूप स्वधर्म्म जो मैंने तुम्हारे निकट वर्णन किया वह सत्य ही है; इस गुरुगीताके तुल्य और कोई भी पदार्थ नहीं है; यह वाक्य सत्य सत्य ही जानना [illegible]

इति श्रीगुरुगीता समाप्ता।

श्रीविश्वनाथो जयति।

# धर्मप्रचारका सुलभ साधन।

## समाजकी भलाई! मातृभाषाकी उन्नति!!

## देशसेवाका विराट् आयोजन!!!

इस समय देशका उपकार किन उपायोंसे हो सकता है? संसारके इस छोरसे उस छोरतक चाहे किसी चिन्ताशील पुरुषसे यह प्रश्न कीजिये, उत्तर यही मिलेगा कि धर्मभावके प्रचारसे, क्योंकि धर्मने ही संसारको धारण कर रक्खा है। भारतवर्ष किसी समय संसारका गुरु था, आज वह अधःपतित और हीन दीन दशामें क्यों पड़ रहा है? इसका भी उत्तर यही है कि वह धर्मभावको खो बैठा है। यदि हम भारतसे ही पूछें कि तू अपनी उन्नतिके लिये हमसे क्या चाहता है? तो वह यही उत्तर देगा कि मेरे प्यारे पुत्रो! धर्मभाव की वृद्धि करो। संसारमें उत्पन्न होकर जो व्यक्ति कुछ भी सत्कार्य करनेके लिये उद्यत हुए हैं, उन्हें इस बातका पूर्ण अनुभव होगा कि ऐसे कार्यों में कैसे विघ्न और कैसी बाधाएँ उपस्थित हुआ करती हैं। यद्यपि धीर पुरुष उनकी पर्वाह नहीं करते और यथासम्भव उनसे लाभ ही उठाते हैं, तथापि इसमें सन्देह नहीं कि उनके कार्योंमें उन विघ्न बाधाओंसे कुछ रुकावट अवश्य ही हो जाती है। श्रीभारतधर्म महामण्डलके धर्मकार्यमें इस प्रकार अनेक बाधाएँ होनेपर भी अब उसे जनसाधारणका हित साधन करनेका सर्वशक्तिमान् भगवान्ने सुअवसर प्रदान कर दिया है। भारत अधार्मिक नहीं है, हिन्दूजाति धर्मप्राण जाति है, उसके रोम-रोम में धर्मसंस्कार ओतप्रोत है। किंतु वह अपने रूपको—धर्मभावको—भूल रही है। उसे अपने स्वरूपकी पहिचान करा देना—धर्मभावना स्थिर रखना—ही श्रीभारतधर्ममहामण्डलका एक पवित्र और प्रधान उद्देश्य है। यह कार्य १६ वर्षों से महामण्डल कर रहा है और ज्यों ज्यों उसको अधिक सुअवसर मिलेगा, त्यों त्यों वह जोर शोर से यह काम करेगा। उसका विश्वास है कि इसी

उपायसे देशका सच्चा उपकार होगा और अन्तमें भारत पुनः अपने गुरुत्वको प्राप्त कर सकेगा।

इस उद्देश्य साधनके लिये सुलभ दो ही मार्ग हैं। (१) उपदेशकों द्वारा धर्मप्रचार करना और (२) धर्मरहस्य सम्बन्धी मौलिक पुस्तकोंका उद्धार और प्रकाश करना। महामण्डलने प्रथम मार्गका अवलम्बन आरम्भसे ही किया है और अब तो उपदेशक महाविद्यालय स्थापित कर महामण्डलने वह मार्ग स्थिर और परिष्कृत करलिया है। दूसरे मार्गके सम्बन्धमें भी यथायोग्य उद्योग आरम्भसे ही किया जा रहा है। विविध ग्रन्थोंका संग्रह और निर्माण करना, मासिक पत्रिकाओं का सञ्चालन करना, शास्त्रीय ग्रन्थोंका आविष्कार करना, इस प्रकारके उद्योग महामण्डलने किये हैं और उनमें सफलता भी प्राप्त की है; परन्तु अभीतक यह कार्य संतोषजनक नहीं हुआ है। महामण्डलने अब इस विभाग को उन्नत करने का विचार किया है। उपदेशकों द्वारा जो धर्मप्रचार होता है उसका प्रभाव चिरस्थायी होनेके लिये उसी विषयकी पुस्तकोंका प्रचार होना परम आवश्यक है; क्योंकि वक्ता एक दो चार जो कुछ सुना देगा, उसका मनन विना पुस्तकोंका सहारा लिये नहीं हो सकता। इसके सिवाय सब प्रकारके अधिकारियोंके लिये एक वक्ता कार्यकारी नहीं हो सकता। पुस्तकप्रचार द्वारा यह काम सहल हो जाता है। जिसे जितना अधिकार होगा, वह उतने ही अधिकारकी पुस्तकें पढ़ेगा और महामण्डल भी सब प्रकारके अधिकारियों के योग्य पुस्तकें निर्माण करेगा। सारांश, देशकी उन्नतिके लिये, भारत गौरवकी रक्षाके लिये और मनुष्योंमें मनुष्यत्व उत्पन्न करनेके लिये महामण्डलने अब पुस्तक प्रकाशन विभागको अधिक उन्नत करनेका विचार किया है और उसकी सर्वसाधारणसे प्रार्थना है कि वे ऐसे सत्कार्यमें इसका हाथ बटावें एवं इसकी सहायता कर अपनी ही उन्नति कर लेनेको प्रस्तुत हो जावें।

श्रीभारतधर्ममहामण्डल के व्यवस्थापक पूज्यपाद श्री १०८ स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजकी सहायतासे काशीके प्रसिद्ध विद्वानोंके द्वारा सम्पादित होकर प्रामाणिक, सुबोध और सुहृदयरूपसे यह ग्रन्थमाला निकलेगी। ग्रन्थमालाके जो ग्रन्थ छपकर प्रकाशित हो चुके हैं उनकी सूची नीचे प्रकाशित की जाती है।

## स्थिर ग्राहकोंके नियम ।

( १ ) इस समय हमारी ग्रन्थमालामें निम्नलिखित ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं:—

| | |
|---|---|
| मंत्रयोगसंहिता ( भाषानुवादसहित ) | १) |
| भक्तिदर्शन ( भाषाभाष्यसहित ) | १) |
| योगदर्शन ( भाषाभाष्यसहित नूतन संस्करण ) | २) |
| नवीन दृष्टिमें प्रवीण भारत | १) |
| दैवीमीमांसादर्शन प्रथम भाग ( भाषाभाष्यसहित ) | १॥) |
| कल्किपुराण ( भाषानुवादसहित ) | १) |
| उपदेश पारिजात ( संस्कृत ) | ॥) |
| गीतावली | ॥) |
| भारतधर्ममहामण्डल रहस्य | १) |
| सन्यासगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥।) |
| गुरुगीता ( भाषानुवादसहित नूतनसंस्करण ) | ।) |
| धर्मकल्पद्रुम प्रथम खण्ड | २) |
| ,, द्वितीय खण्ड | १॥) |
| ,, तृतीय खण्ड | २) |
| ,, चतुर्थ खण्ड | २) |
| ,, पञ्चम खण्ड | २) |
| ,, षष्ठ खण्ड | १॥) |
| श्रीमद्भगवद्गीता प्रथम खण्ड ( भाषाभाष्यसहित ) | १) |
| सूर्य्यगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥) |
| शम्भुगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥।) |
| शक्तिगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥।) |
| धीशगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥) |
| विष्णुगीता ( भाषानुवादसहित ) | ॥।) |

( २ ) इनमें से जो कमसे कम ४) मूल्य की पुस्तकें पूरे मूल्यमें खरीदेंगे अथवा स्थिर ग्राहक होनेका चन्दा १) भेज देंगे उन्हें शेष और आगे प्रकाशित होनेवाली सब पुस्तकें ३/४ मूल्यमें दी जायंगी।

( ३ ) स्थिर ग्राहकोंको मालामें ग्रथित होनेवाली हर एक

